१०—अपह्नुति

'जारति अंग अनंग की आचनि जोन्ह नहीं सु नई अगिलाई।'

सु०हि० १९८

११—प्रतीप

'तेरे आगे चंद्रमा कलंक सो लगत है।

सु०हि० ३००

१२—उत्प्रेक्षा

'अंग अंग आली छवि छलक्यौ करति है।'

प्रकीर्णक १४

'अंग तरंग उठै दुति की परि है मनौरूप अबै धर च्वै।'

प्र० २

१३—दीपक

'नाद को सवाद जानै बापुरो बधिक कहा
रूप के विधान को बखान कहा सूर सौं।
सरस परस के विलास जड़ जानै कहा
नीरस निगोड़ी दिन भरै भखि ऊर सों।
चाह की चटकतें भयौ न हिये खौंप जाके
प्रेम पीर कथा कहै कहा अकभूर सों।'

सु०हि० ५०६

१४—अर्थान्तरन्यास

'पीर भरचौ जिय धीर धरै नहि कैसें रहै जल जाल के बांधे।'

सु०हि० १६१

१५—अतिशयोक्ति

'रोम रोम रसना ह्वै लहै जो गिरा के गुन।
तऊ जान प्यारी निबरैं न मैंने आरतें।'

सु०हि० १८४

१६—अनुमान

'जौ उहि ओर घटा घन घोर सों चातक ओर उछाहनि फूलते।
त्यों घनआनँद औसर साजि संजोगिन झुंड हिंडोरनि झूलते।
ग्रीषमतैं हतई जु लता द्रुम अंकनि लागनि है रसमूल ते।
तो रजनी जिय ज्यावन जान सु क्यों इत के हित की सुधि भूलते।'

सु०हि० २३३

१७—प्रतिवस्तूपमा

'मही दूध सम गनैं हंस बग भेद न जानैं,
कोकिल काक न ज्ञान काँच मनि एक प्रमानैं।
चंदन ढाक समान राँग रूपौ सम तोलै,
बिन बिवेक गुन दोष मूढ कवि व्यौरि न बोलै।
प्रेम नेम हित चतुरई जे न बिचारत नेकु मन,
सपनेहूँ न बिलंबियै छिन तिन ढिग आनंदघन।'

सु० हि० २८५

१८—असंगति

जान प्रवीन के हाथ को बीन है मोहित राग भर्‌यौ नित राजैं।'

वही १३५

१९—विरोध—

घनानंद का विरोधाभास अलंकार दूसरे कवियों के इस अलंकार से भिन्न है। साधारणतया इसकी योजना शब्दमूलक होती है। द्व्यर्थक शब्दों के एक अर्थ को लेकर विरोध का आभास होता है और दूसरे अर्थ से उसका परिहार होता है। संस्कृत साहित्य में इसकी यही परंपरा है। इसके मूल में श्लेष प्रायः होता है। हिंदी के कवियों की पद्धति भी इस विषय में यही है। महाकवि केशव की रचनाओं में विरोध का यही रूप मिलता है।

जैसे—

'विषमय यह गोदावरी अमृतन को फल देति।
केशव जीवन हार को दुख अशेष हर लेति।'

रामचंद्रिका।

यहाँ 'विष' शब्द का जहर अर्थ लेकर विरोध प्रतीत होता है पर जल अर्थ से उसका परिहार हो जाता है। इस प्रकार की योजना में क्लिष्टत्व, अप्रतीतत्व आदि दोष नियमित रूप से बने रहते हैं। पर इस अलंकार का सहज रूप वहीं पर होता है जहाँ वर्ण्य वस्तु का स्वभाव विरोधयुक्त हो। उस योजना में शब्दों की करामात आदि की आवश्यकता नहीं होती जैसी तुलसीदास के निम्नलिखित दोहे में। उसमें विरोध का सहजरूप उपलब्ध होता है।

'मूक होय बाचाल पंगु चढ़ै गिरवर गहन ।
जासु कृपा सो दयाल करहु कृपा कलिमल दहन ।'

रामायण बालकांड

आनंदघन ने प्रायः इसी प्रकार के विरोध अधिक प्रयुक्त किए हैं। इसे स्वभावगत विरोध कहना चाहिए।

जैसे—

'अंतर उदेग दाह आँखिन प्रवाह आँसू
देखी अटपटी चाह भीजनि दहनि है।
सोयबो न जागिबो हो हँसिबो न रोयबो हू।
खोय खोय आप ही मैं चेटक लहनि है।'

सु० हि० १६६

'होनि सों मच्यौ पै अनहोनि जाके बीच भरी
जामैं चलि जायबै बनाई रहठानि है।'

सु०हि० ४१७

'नेह भीजी बातें रसना पै उर आँच लागै
जागे घनआनँद ज्यौं पुंजनि मसाल है।'

घ०क० ४१

'सीरी परि सोचनि अंचभे सों जरों मरों।'

घ० क० ४६

'जल बूडी जरै दीठि पाय हू न सूझ करैं
अमी पियें मरें मोहि अचिरज अति है।
चीर सों न ढकैं बानी बिन बिथा बकैं।
दौरि परें न निगोडी थकै बड़ी भूतागति है।'

सु० हि० ५१

दूसरे प्रकार का विरोध शब्दगत है। इसमें लक्षणावृत्ति तथा मुहावरों का कवि ने प्रयोग किया है। जहाँ कवि कृत लक्षणाएँ हैं वहाँ कुछ क्लिष्टता अवश्य आ गई है। मुहावरों के आश्रित विरोध सरल और सुबोध हैं। इन दोनों प्रकारों को शब्दगत कह सकते हैं। वस्तु के स्वभावगत भेद में चमत्कार लक्ष्य नहीं प्रतीत होता। दूसरे भेद में कवि की कौतुक वृत्ति चमत्कार का लक्षित बनाती है।

लक्षणाश्रित विरोध—

'चलिबे मधि बैठि रहे हो कहा डग द्वै मग धारि कै रंग रलो'

'जतन बुझै हैं सब जाको कर आगैं।'

'झूठ की सचाई छाक्यौ त्यौं हित कचाई पाक्यौ।'

घ० क० २०

'देखिए दसा अगाध अखियाँ निपेटनि की
भसमी विथा पै नित लंघन करति हैं।'

घ० क० २६

'औसर सम्हारौ न तौ अनआयबे के संग
दूरि देस जायबे कों प्यारी नियराति है।'

सु० हि० ४१०

'कृपा कान मधि नैन ज्यौं त्यौं पुकार मधि मौन।'

सु० हि० ४५१

मुहावरों पर आश्रित विरोध—

'घनआनँद छावत भावत हौ दिन पारि इतै उत रातैं पढ़ैं'

सु० हि० ५०१

दिन पारना—आपत्ति डालना। राते पढ़ना—रातभर रहना।

'उघरि छए हैं पै पसारो आपनो पसारि।'

उघरना-बादलों का हटना तथा स्पष्टरूप से प्रतीत होना।

'बदरा बरसैं रितु में घिरिकै नित ही अँखियाँ उघरी बरसैं।'

'जीव सूख्यौ जाहि ज्यौं ज्यौं भीजत सरवरी।'

जीव सूखना—कष्ट पाना। भींजत सरवरी-रात बीतना।

सु० हि० १८

अलंकार योजना के लिये लाक्षणिक तथा मुहावरेदार प्रयोगों का व्यवहार कर कवि ने अपनी भाषाप्रवीणता का परिचय दिया है। इनमें न तो क्लिष्टता या अप्रतीतत्व आदि दोष हैं और न विरोध के केवल शब्दाश्रित होने से अतात्विकता है। अर्थगत विरोध का प्रभाव चमत्कार नहीं है। गंभीर अनुभूति है। लक्षणाश्रित तथा मुहावरों के विरोधों में बुद्धिक्लेश नहीं। परिचित शब्दों में ही विरोध का आभास होने से चमत्कार और अधिक हो गया है।

आनंदघन ने कुछ नए प्रयोग भी किए हैं जिन्हें सुविधा के लिये अलंकार ही कह सकते हैं। इनमें पहला है अचेतन में चेतनत्व का प्रयोग। हिंदी की मध्यकालीन कविताओं में यह तत्व कहीं कहीं भले ही आ जाए पर प्राचुर्य इसका नहीं मिलता। इन्होंने बड़ी बहुलता से इसका व्यवहार किया है। यह फारसी के प्रभाव का फल है जैसे—

'पैने नैने तेरे से न हेरे मैं अनेरे कहूँ
घाती बड़े कातीं लिए छाती पै रहे चढ़े।'

सु० हि० ५२

'तरसि तरसि प्रान जान मनि दरस कौं
उमहि उमहि आनि आँखिनि बसत है।
विषम विरह के विसिख हिय घायल है
गहवर घूमि घूमि सोचनि ससत है।
निसिदिन लालसा लपेटे ही रहत लोभी
मुरझि अनोखी उरझनि में गसत है।
सुमिरि सुमिरि घनआनँद मिलन सुख
कटनि सौं आसा पट कटि लौं कसत है।'

सु० हि० २६

यहाँ नेत्र और प्राणों में चेतनत्व का आरोप है।

दूसरा प्रयोग एक शब्द के अनेक अर्थों में प्रयोग का है। इसमें अनेक अर्थ प्रायः लक्षणा और मुहावरों के आधार पर किए जाते हैं। यहाँ सर्वत्रक्लिष्टत्व दोष आ गया है। लक्षणा आदि निष्प्रयोजन होती हैं। इससे कवि की चमत्कार-प्रधान कौतुकवृत्ति का ही संतोष होता है। संस्कृत के कवि माघ और भारवि ने ऐसे प्रयोग अधिक किए हैं।

रीझ बूझ शब्द को लेकर—

'रीझ तिहारी न बूझि परै अहो बूझति है कहौ रीझत काहै।
बूझि कै रीझत हौ जु सुजान किधौं बिन बूझ की रीझ सराहै।
रीझ न बूझ तऊ मन रीझत बूझि न रीझे हू और निबाहै।
सोचनि बूझत सूजत ज्यौं घनआनँद रीझ औ बूझहि चाहै।'

# दोष

कवि कितना ही निपुण तथा भाषाप्रवीण हो थोड़े बहुत दोष सबही की रचनाओं में मिल जाते हैं घनानंदजी भी इनके अपवाद नहीं हैं। उनके कवित्त सवैयों में निम्नलिखित दोष प्रात होते हैं।

१—न्यूनपदता

'हिय की गति हाय कहा कहिये तिन त्यौं तबहों कबहू को हिलैं।'

इसमें—तबही से होना चाहिए।

'दई बहुतै दिन नेकु दिखाई'

सु० हि० ३५३

इसमें दिन के आगे 'तैं' की कमी है।

२—अर्थांतरप्रतीतिकृत्

'ता दिन विचारनि हीं जोति जाल तनी है।'

घ० क० ३३

यहाँ 'विचारनि' बेचारनि के स्थान पर छंद अनुरोध से किया गया है। पर विचार शब्द के बहुवचन का अर्थ भी देता है।

३—अश्लीलता

'ह्वै है सोऊ घरी भाग उघरी आनंदघन
सुरस बरसि लाल देखिहौ हरी हमैं'

ब्रज भाषा में 'हरी होना' या 'हरी करना' आदि शब्द गाय भैंसों के गर्भवती होने के अर्थ में प्रयुक्त होता है।

४—लयभंग

'जान परी जान प्यारी निकाई की निधि है।'

सु०हि० १६२

यहाँ 'निकाई की निधि है' में लय भंग है।

'सुनिबो देखिबो स्वाद आदि दै धरम जेते'

वही १६५

यहाँ स्वाद पर्यंत लय का भंग है।

५—समाप्त पुनरात्तता

'चंद चकोर की चाह करै घनआनँद स्वाति पपीहा को धावै।
त्यौ त्रसरैनि के ऐन बसै रवि मीन पै दीन ह्वै सागर आवै।'

'मोसों तुम्हें सुनौ जान कृपानिधि नेह निबाहिबौं यौं छबि पावै।
ज्यौं अपनी रुचि राचि कुबेर सु रंकहि लै निज अंक बसावै।'

सु० हि० २०२

यहाँ पहली दो पंक्तियों में उपमान है। उनका उपमेय तीसरी पंक्ति में आ जाने से वाक्यार्थ पूर्ण हो गया। चतुर्थ पंक्ति में फिर एक उपमान का प्रयोग किया है। समाप्ति का पुनरादान होने से समाप्तपुनरात्तता दोष हो गया।

६—दूरान्वय

'एरी घनआनंद बरसि मेरी जान तेरी
हियो सुख सीचे गति तिरछी चितौन की।'

सु० हि० १५५

यहाँ 'तेरी' का संबंध 'चितौनि' से है जो बहुत दूर पड़ा हुआ है।

७—हीनोपमा

'बलि नेकु मया करि हेरो हाहा अबला किधौं फूलि रही तुरई।'

सु० हि० ३११

इसमें अबला को तोरई बताना हीनता है।

'इसी प्रकार अलबेली सुजान के पायनि पानि पर्‌यौ न टर्‌यौ मन मेरो भवा।'

इसमें मन को भवा बताने से उसकी हीनता होती है।

८—अभवन्मतसंबंध

'काहू कंजमुखी के मधुप ह्वै लुभाने जानैं।'

सु० हि० २७

यहाँ मधुप का संबंध कंज से होना कवि की अभिमति है पर वह इसलिये संभव नहीं कि वह कंजमुखी में गौण हो गया है। प्रस्तुत वाक्यरचना में कंजमुखी से मधुप का अन्वय हो सकता है वह इष्ट नहीं है। अतः अभवन्मत संबंध दोष हो गया। 'काहू मुख कंज के' कहा जाए तो ठीक होगा।

९—क्लिष्टत्व

लाक्षणिक, वक्र तथा विचारपूर्ण शैली होने के कारण क्लिष्टत्व दोष बहुत से पदों में विद्यमान है। जैसे—

'समै के सरूप को जथारथ है बोध जाहि
आए सो हरष औ बिषादहू न गत को।
प्यारो घनआनंद सुजान छायौ आँखिन में
रस छाकै ताकै वाहि ठगिया ठगत को।
ताहि न्यारो मिल्यौ जौ बिचारो सो तौ ताहू मधि,
ताहि रंग ढग रागै सुमन पगत को
ऐसी दसा भाग जाग्यौ जागैं जौ जगाय भेंटैं
प्रेम नें जगत जिहि खेम मैं मगत को।'

सु० हि० ३९४

## १०—पुनरावृत्ति

एक ही भाव की तथा उपमानों आदि की अनेक छंदों में आवृत्ति मिलती है। कवि का चिंतन बहुमुखी नहीं है।

## ११—च्युत संस्कृति

'कहूँ घनआनंद घुमडि उघरत कहूँ नेह की विपनता सुजान अतरक है।'

यहाँ 'घुमडि' पूर्वकालिक क्रिया है उघरत साधारण क्रिया। दोनों की समानबलता नहीं है। इसलिये दो बार कहूँ का प्रयोग व्याकरण की दृष्टि से अशुद्ध है। घुमड़त उघरत होता तो ठीक था।

# पाँचवाँ परिच्छेद

## स्वच्छंद काव्यधारा का लक्षण, इतिहास तथा आनंदघन की काव्यप्रवृत्ति

"सुछद सदा रहै"

### १—काव्यप्रवृत्ति

हिंदी साहित्य में 'स्वच्छंद' अथवा 'रीतिबद्ध' काव्यधाराओं का चिंतन यूरोप की क्लासिकल तथा रोमांटिक प्रवृत्तियों की समता से किया गया है, भले ही उसका प्रभाव यहाँ की प्रवृत्तियों पर न हो। भारतीय साहित्यशास्त्र में काव्य के स्वरूप तथा प्रभाव का चिंतन एक विशेष रूप से हुआ है। स्वरूप की दृष्टि से अलंकार, रीति, वक्रोक्ति आदि मार्ग आते हैं। प्रभाव में ध्वनि, रस, औचित्य आदि के सिद्धांतों का समावेश है। आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने अपने इतिहास में आधुनिक युग की नई धारा के साहित्य को चार भागों में विभक्त किया है। उनमें से अंतिम विभाग को 'स्वच्छंद धारा[1]' लिखा है। शुक्लजी का तात्पर्य इस शब्द से 'रोमांटिसिज्म' का ही है। इसलिये उन्होंने अंग्रेजी साहित्य की उन परिस्थितियों की जिनके कारण वहाँ 'रोमांटिसिज्म' प्रवर्तित हुआ, आधुनिक हिंदी साहित्य की परिस्थितियों से समता की है। रीतिबद्धता उभयत्र एक सी ही है। अंग्रेजी साहित्य में रीतिबंधन विदेशी साहित्य लैटिन का था, हिंदी में स्वदेशी संस्कृत साहित्य का; पर एक ही देश और एक ही जाति के बीच आविर्भूत होने के कारण दोनों में कोई मौलिक पार्थक्य नहीं।[2] शुक्लजी ने श्रीधर पाठक को इस धारा का प्रवर्तक माना है तथा सर्वश्री माखनलाल चतुर्वेदी, सियारामशरण गुप्त, बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', हरिवंशराय बच्चन, रामधारी सिंह दिनकर, ठाकुर गुरुभक्त सिंह तथा उदयशंकर भट्ट आदि को इस धारा में गिना है। श्रीधर पाठक तो रीतिकाल से

---

१—हि०सा० का इतिहास, प्रवर्धित संस्करण, पृ० ७२१।७२२।

२—वही ६०३।

चली आई ब्रजभाषा काव्य की परंपराओं से मुक्त होने के कारण तथा अन्य शेष कवि छायावाद के साहित्यिक संप्रदाय से मुक्त होने के कारण स्वच्छंद धारा में परिगणित किए गए प्रतीत होते हैं। रीतिसंप्रदाय की मुक्तता का तत्व घनानंद, बोधा आदि कवियों में देखा गया है। फलतः जैसा साहित्यिक संप्रदायों का बंधन अंग्रेजी साहित्य पर था लगभग वैसा ही रीतिकाल के हिंदी साहित्य पर विद्यमान था। इसलिये हिंदी की स्वच्छंद काव्यधारा को भली भाँति समझने के लिये यह आवश्यक है कि अंग्रेजी साहित्य की स्वच्छंद प्रवृत्ति का भी सूक्ष्म परिचय प्राप्त कर लिया जाए। अंग्रेजी साहित्य की 'स्वच्छंद धारा' का यहाँ की काव्यप्रवृत्ति पर कोई प्रभाव था, इससे यह अभिप्रेत नहीं है। दोनों धाराओं का स्वभाव तथा परिस्थिति प्रत्यक्षतः भिन्न हैं। फिर भी कुछ समान धर्म भी हैं जिनका कारण देश, काल आदि बाह्य वस्तु नहीं वरन् कविप्रतिभाओं का वह स्वभाव है जो अधिक देर तक किसी भी प्रतिबंध में नहीं रह सकता। असाधारण प्रतिभाओं की एक ऐसी अनुभव भूमि होती है जो देश, काल के भेद से भी ऊपर उठ जाती है। और सत्य प्रायः इसी भूमि पर आभासित होता है।

## अंगरेजी साहित्य में शास्त्रीय एवं स्वच्छंद काव्य धाराएँ

### २—निरुक्ति और लक्षण—

'रोमांटिक' शब्द 'रोमन' या 'रोमांस' शब्द से बना विशेषण है। 'रोमन' या रोमांस शब्द का अर्थ है अनुवाद। मध्ययुग में लैटिन भाषा का अपभ्रंश रूपों से जो अनुवाद किया जाता था वह 'रोमांस या रोमन' कहलाता था। गौण लक्षणा के आधार पर यही अर्थ विस्तार पाकर विदेशी के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा। आलोचक स्टोडार्ड के विचार से 'रोमांस' ऐसी वस्तु का नाम है जो दूर से आई हो और वर्तमान जीवन से अधिक अच्छी सुसंपन्नतर तथा भद्रतर हो। यह जीवन से पृथक् हो, इसलिये उसका अभिलाष तो हो पर प्राप्त्याशा न हो।

अंग्रेजी में सत्रहवीं शताब्दी की कहानियों के लिये भी 'रोमांटिक' विशेषण व्यवहृत होता था। उनमें मुख्य रूप से दो तत्व विद्यमान होते थे। साहसिकतापूर्ण वीरभाव और काल्पनिकता। फलतः 'रोमांटिक' शब्द का संकेतित अर्थ ऐसा साहित्य बन गया है जो एक ओर तो पात्रों के वीर चरितों

का वर्णन करे और दूसरी ओर ऐतिहासिक सत्य न होकर साहित्यकार की कल्पना मात्र हो।

इसके बाद अगले डेढ़ सौ वर्षों में इस शब्द के साथ एक प्रकार की निंदा और घृणा का भाव संबद्ध हो गया। 'रोमांटिक' वही कहा जाने लगा जो उपहासास्पद, असत्य और अस्वाभाविक था! पोप ने अपनी कविता की श्लाघा करते हुए कहा था कि—

'यह कल्पना की कोरी मृगतृष्णा में नहीं घूमा, वह सत्य पर टिका और अपने गीतों को नैतिक बनाता रहा'।

यह रोमांटिक कविताओं के विरोध में ही कहा गया था।

अठारहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में फिर 'रोमांटिक' भावना का पुनरावर्तन हुआ। जो वस्तुकल्पना के लिये आकर्षक हो, वह इस शब्द का गम्यार्थ बन गया। एडिसन ने मिलटन की कविता की प्रशंसा में उसे उत्तम रोमांटिक बताया था।

उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारंभ में इस शब्द की अभिधाशक्ति और विस्तृत हो गई। इसका अर्थ 'अनुभूतियों का एक विशेष प्रकार अथवा अनुभूतियों को रूप देना हो गया। रस्किन के अनुसार शास्त्रीय मार्ग (क्लासिकल प्रवृत्ति) के कवियों के लिये यह संभव नहीं था कि वे उच्च कोटि की बुद्धि तथा अनुभूतियों के अधिकारी बन सकें। यह कार्य स्वच्छंद मार्गी कवियों का था।

## ३—परिस्थितियाँ

इंगलैंड में जिस समय रोमांटिक साहित्य का आविर्भाव हुआ तो यह भावक्रांति साहित्य शास्त्र के क्षेत्र में ही सीमित नहीं रही थी, इसका प्रसार धर्म, नीति, राजीनिति, रसज्ञता आदि सब क्षेत्रों में हो गया था। बल्कि साहित्य में स्वच्छंदता की भावना सामाजिक स्वच्छंदता के फलितरूप में उत्पन्न हुई थी। उस समय मनुष्य ने प्राचीन तथा वर्तमान जीवन पर संदेह की दृष्टि से सिंहावलोकन किया था। केवल एक ही वस्तु संदेह से परे मानी जाती थी। वह था मनुष्य। मनुष्य ने प्रत्येक वस्तु पर संदेह प्रकट किया पर मनुष्य पर नहीं किया। उसने अपने प्रति विश्वास बनाए रखा और कला का

देवता ईश्वर के स्थान पर मनुष्य को बना दिया। वहाँ जीवन के व्यावसायिक, राजनीतिक, आदि क्षेत्रों में वैयक्तिक स्वाधीनता की प्रतिष्ठा हो गई थी। इसके साथ ही लोगों ने विचार आरंभ कर दिया कि स्वाधीनता का प्रयोग सदाचार के क्षेत्र में किया जाए। गाडविन ने निःसंशय भाव से घोषित किया कि मनुष्य स्वयं सदाचारी प्राणी है। यदि सब कानून और नियम रद्द कर दिए जाएँ तो मनुष्य की बुद्धि और चरित्र में अभूतपूर्व उन्नति होगी। शेली ने इन्हीं भावों को काव्यबद्ध कर दिया था। इस प्रकार राजनीतिक, सामाजिक स्वतंत्रता के भावों ने कला तथा नीति के क्षेत्रों में जो स्वच्छंदता का प्रसार किया उससे 'रोमांटिक' साहित्य की सृष्टि हुई।[1]

### ४—'क्लासिकल' अथवा शास्त्रीय मार्ग

'क्लासिकल' का अर्थ है सर्वश्रेष्ठ, अद्वितीय, गंभीर, तथा अप्रतिम। जो साहित्य अपनी महत्ता, रचना और गौरव से संसार के अन्य साहित्यों को पीछे छोड़ देता है और अपना एक पृथक् श्रेणी—'क्लास' बना लेता है वह 'क्लासिकल' है। मानव का स्वभाव है वर्तमान की कटुता से अतीत की प्रिय भूमि की ओर मुड़कर देखना, उसकी सराहना करना। उसका कारण वर्तमान से ऊब जाना होता है। अतीतदर्शी मनुष्य के लिये अतीत ही आदर्श बन जाता है। यही 'क्लासिकल' की मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि है। इंगलैंड के कवियों के सामने १५वीं और १६वीं शताब्दी में कविता की जाँच का मानदंड ग्रीक और लैटिन का साहित्य था। अतः रोमन और ग्रीक की श्रेष्ठ रचनाओं को 'क्लासिक' कहा जाता था। साथ ही उस ढांचे पर बनी अन्य रचनाएँ भी 'क्लासिक' कहलाती थीं। सन् १६६० से लेकर सन् १७९८ तक इंगलैंड में जो साहित्यधारा प्रवाहित हुई उसका संचालन करनेवाले होमर, विरीजल तथा होरेस थे। इन सब के भी नियंता थे आचार्य अरस्तू। इनका अनुकरण करना ही साहित्य की श्रेष्ठता समझी जाती थी। इस प्रवृत्ति का नाम 'क्लासिकल' था।

अरस्तू से पहले काव्यसमीक्षा का कोई व्यवस्थित रूप नहीं था। निंदा या प्रशंसा की न तो कोई सीमा थी न उसका कोई मानदंड था। वैयक्तिक रुचि ही उसका आधार थी। भारतीय साहित्य की समीक्षा के इतिहास में भी

१—श्री हजारीप्रसाद द्विवेदी—'रोमांटिक साहित्य शास्त्र' की भूमिका।

इस प्रकार की प्रवृत्ति रह चुकी है। 'सूर सूर तुलसी ससी' 'तत्व तत्व सूरा कही' आदि हिंदी की सूक्ति समीक्षाएँ इसी ढंग से चली आती हैं। अरस्तू ने अपने पूर्व के तथा अपने समय के समस्त साहित्य का समूहात्मक दृष्टि से अध्ययन किया और पता चलाया कि साहित्य का कौन सा गुण सबसे अधिक प्रभावित करता है। उसी से यह स्पष्ट हो गया कि रसिक लोग क्यों किसी कृति की निंदा अथवा प्रशंसा किया करते हैं। उसने विपुल साहित्यराशि में से कुछ ऐसे सूत्र चुने जो आलोचकों के लिये तो आलोचना के मानदंड बने और कवियों के लिये साहित्यसृजन के आदर्श! अरस्तू से पहले आलोचना बेनकेल का ऊँट था और कला मनमानी उच्छृंखलता थी। अरस्तू ने जिन सिद्धांतों का प्रतिपादन किया है वे ही क्लासिकल साहित्य की विशेषताएँ हैं। वे सिद्धांत निम्नलिखित हैं।

अरस्तू का पहला सिद्धांत है अनेकत्व में एकत्व की स्थापना। संसार विविधताओं का भंडार है। एक जाति की ही एक वस्तु दूसरे से भिन्न होती है। इसी प्रकार कलाकृतियाँ भी विभिन्न होती हैं। पर इस विविधता में एकता भी दृष्टिगोचर होती है। मनुष्य की लंबी नाक, चपटा मुँह, गोल सिर, मोटी जाँघें और पतली टाँगें सब मिलकर जीवन धारण का कार्य करती हैं। प्रयोजन सबका एक है। यह प्रयोजन ही एकता है जो विविधताओं को एक सूत्र में बाँध कर समन्वित कर देती है। इसके अभाव में मानव शरीर असंबद्ध और विशृंखल हो जाए। इसी आधार पर कविता की श्रेष्ठता पहचानने के लिये यह देखना चाहिए कि रचना का कोई मुख्य उद्देश्य है या नहीं। यदि कोई प्रयोजन है तो फिर देखना होगा कि रचना के विविध भाग कहाँ तक इस उद्देश्य की सिद्धि में सहायक हैं। इसका नाम 'अनुरूपता' है। इसी से पारस्परिक संगठन, समन्वय आदि गुण आते हैं। रचना को पढ़ लेने पर ऐसा संस्कार मन में जम जाना चाहिए कि उसके अंग प्रत्यंग विस्तारपूर्वक उन्हीं बातों को दिखला रहे हैं, जो जो उद्देश्य के अंतराल में अंतर्हित थीं। इस प्रयोजनप्रगुणता के द्वारा रचना में एक ओर तो सार्थकता और सोद्देश्यता आती है दूसरी ओर उसके अंगों की निजी विविधताएँ समन्वित होकर रचना का शरीरसौष्ठव, संघटन और अनुरूपता उत्पन्न कर देती है। उदाहरण के लिये तुलसी की रामभक्ति उनकी रचनाओं की ऐसी ही प्रयोजनीय एकता है।

इस अनेकत्व में एकत्व के सिद्धांत के आधार पर ही अंग्रेजी साहित्य तीन एकताओं का उपनियम बना है। इसका नाटकों में अर्थ होता है—

१—कथावस्तु की अवधि अधिक लंबी न हो।

२—घटनाएँ विभिन्न स्थानों पर घटित न हों।

३—वातावरण की एकता विद्यमान हो। जैसे रचना का वातावरण आदि गंभीर है तो उसमें हल्कापन लाने के लिये मसखरापन आदि के भाव न आने चाहिए।

इस तरह 'एकत्व' क्लासिकल काव्य का प्राण है जिसकी रक्षा उपर्युक्त संकलनत्रय से होती है।

इसके अतिरिक्त नीचे दिए गए कुछ नियम और अनिवार्य समझे जाते हैं।

१—रचना में जो कहा जाय वह थोड़े शब्दों में कहा जाए।

२—घुमा फिरा कर बात न कही जाए।

३—पुनरावृत्ति की प्रवृत्ति न हो।

४—अलंकारों का व्यर्थ भार न बढ़ाया जाए।

५—कथावस्तु सीधी सादी हो।

वैसे ये नियम सभी को स्वीकार्य होंगे, पर इनका अत्यधिक अंधानुकरण कवि की मौलिकता के लिये अवकाश नहीं रहने देता। कलाकृति निष्प्राण हो जाती है।

'क्लासिकल' प्रवृत्ति के साहित्यिक भावपक्ष और वाह्याकार पक्ष को पृथक्-पृथक् समझाते हैं। और वाह्याकार के सँवारने सजाने पर पर्याप्त बल देते हैं। अलंकार, छंद आदि का संयोजन वाह्याकार के रूप में ही आता है। इंगलैंड के १८ वीं शताब्दी के कवियों की यही प्रवृत्ति थी।

५—दृष्टिकोण—

वास्तव में 'क्लासिकल' और रोमांटिक प्रवृत्तियाँ केवल समय विशेष के कारण ही नहीं उत्पन्न हो जातीं। मनुष्यों के मानसिक संघटन भी उसमें हेतु का कार्य करते हैं जो प्रत्येक समय प्रत्येक देश में संभव हैं। जीवन के प्रति दो प्रकार का दृष्टिकोण मनुष्यों का होता है—वैज्ञानिक और भावुकता

इस प्रकार की प्रवृत्ति रह चुकी है। 'सूर सूर तुलसी ससी' 'तत्व तत्व सूरा कही' आदि हिंदी की सूक्ति समीक्षाएँ इसी ढंग से चली आती हैं। अरस्तू ने अपने पूर्व के तथा अपने समय के समस्त साहित्य का समूहात्मक दृष्टि से अध्ययन किया और पता चलाया कि साहित्य का कौन सा गुण सबसे अधिक प्रभावित करता है। उसी से यह स्पष्ट हो गया कि रसिक लोग क्यों किसी कृति की निंदा अथवा प्रशंसा किया करते हैं। उसने विपुल साहित्यराशि में से कुछ ऐसे सूत्र चुने जो आलोचकों के लिये तो आलोचना के मानदंड बने और कवियों के लिये साहित्यसृजन के आदर्श! अरस्तू से पहले आलोचना बेनकेल का ऊँट था और कला मनमानी उच्छृंखलता थी। अरस्तू ने जिन सिद्धांतों का प्रतिपादन किया है वे ही क्लासिकल साहित्य की विशेषताएँ हैं। वे सिद्धांत निम्नलिखित हैं।

अरस्तू का पहला सिद्धांत है अनेकत्व में एकत्व की स्थापना। संसार विविधताओं का भंडार है। एक जाति की ही एक वस्तु दूसरे से भिन्न होती है। इसी प्रकार कलाकृतियाँ भी विभिन्न होती हैं पर इस विविधता में एकता भी दृष्टिगोचर होती है। मनुष्य की लंबी नाक, चपटा मुँह, गोल सिर, मोटी जाँघें और पतली टाँगें सब मिलकर जीवन धारण का कार्य करती हैं। प्रयोजन सबका एक है। यह प्रयोजन ही एकता है जो विविधताओं को एक सूत्र में बाँध कर समन्वित कर देती है। इसके अभाव में मानव शरीर असंबद्ध और विशृंखल हो जाए। इसी आधार पर कविता की श्रेष्ठता पहचानने के लिये यह देखना चाहिए कि रचना का कोई मुख्य उद्देश्य है या नहीं। यदि कोई प्रयोजन है तो फिर देखना होगा कि रचना के विविध भाग कहाँ तक इस उद्देश्य की सिद्धि में सहायक हैं। इसका नाम 'अनुरूपता' है। इसी से पारस्परिक संगठन, समन्वय आदि गुण आते हैं। रचना का पढ़ लेने पर ऐसा संस्कार मन में जम जाना चाहिए कि उसके अंग प्रत्यंग विस्तारपूर्वक उन्हीं बातों को दिखला रहे हैं, जो जो उद्देश्य के अंतराल में अंतर्हित थीं। इस प्रयोजनप्रवणता के द्वारा रचना में एक ओर तो सार्थकता और सोद्देश्यता आती है दूसरी ओर उसके अंगों की निजी विविधताएँ समन्वित होकर रचना का शरीरसौष्ठव, संघटन और अनुरूपता उत्पन्न कर देती है। उदाहरण के लिये तुलसी की रामभक्ति उनकी रचनाओं की ऐसी ही प्रयोजनीय एकता है।

इस अनेकत्व में एकत्व के सिद्धांत के आधार पर ही अंग्रेजी साहित्य का तीन एकताओं का उपनियम बना है। इसका नाटकों में अर्थ होता है—

१—कथावस्तु की अवधि अधिक लंबी न हो।

२—घटनाएँ विभिन्न स्थानों पर घटित न हों।

३—वातावरण की एकता विद्यमान हो। जैसे रचना का वातावरण आदि गंभीर है तो उसमें हल्कापन लाने के लिये मसखरापन आदि के भाव न आने चाहिए।

इस तरह 'एकत्व' क्लासिकल काव्य का प्राण है जिसकी रक्षा उपर्युक्त संकलनत्रय से होती है।

इसके अतिरिक्त नीचे दिए गए कुछ नियम और अनिवार्य बनाए जाते है।

१—रचना में जो कहा जाय वह थोड़े शब्दों में कहा जाए।

२—घुमा फिरा कर बात न कही जाए।

३—पुनरावृत्ति की प्रवृत्ति न हो।

४—अलंकारों का व्यर्थ भार न बढ़ाया जाए।

५—कथावस्तु सीधी सादी हो।

वैसे ये नियम सभी को स्वीकार्य होंगे, पर इनका अत्यधिक अंधानुकरण कवि की मौलिकता के लिये अवकाश नहीं रहने देता। कलाकृति निष्प्राण हो जाती है।

'क्लासिकल' प्रवृत्ति के साहित्यिक भावपक्ष और वाह्याकार पक्ष को पृथक्-पृथक् समझाते हैं। और वाह्याकार के सँवारने सजाने पर पर्याप्त बल देते हैं। अलंकार, छंद आदि का संयोजन बाह्याकार के रूप में ही आता है। इंगलैंड के १८ वीं शताब्दी के कवियों की यही प्रवृत्ति थी।

५—दृष्टिकोण—

वास्तव में 'क्लासिकल' और रोमांटिक प्रवृत्तियाँ केवल समय विशेष के कारण ही नहीं उत्पन्न हो जातीं। मनुष्यों के मानसिक संघटन भी उसमें हेतु का कार्य करते हैं जो प्रत्येक समय प्रत्येक देश में संभव हैं। जीवन के प्रति दो प्रकार का दृष्टिकोण मनुष्यों का होता है—वैज्ञानिक और भावुकता

पूर्ण। वैज्ञानिक दृष्टि से हम वस्तु के वाह्य अंग प्रत्यंगों को देखते हैं। उसका विश्लेषण करते हैं। इसी दृष्टि से जीवन के अन्य कार्यकलाप देखे जाते हैं। इसके फलस्वरूप कुछ साधारण सिद्धांत बना लिए जाते हैं। मनुष्य और प्रकृति के संबंध के विषय में भी यही नियम लागू होते हैं। इन नियमित धारणाओं का जब कविता में प्रयोग होता है तो वह 'क्लासिकल' कहलाती है। इस स्थिति में प्रतिपाद्य नियमानुसार सबके लिये एक सा और साधारण होता है। इसलिये उसमें कोई चमत्कार विशेष नहीं रहता। फलतः कलाकार वस्तु के प्रतिपादन में चमत्कार का योग करता है। उसका ध्यान यह रहता है कि सर्वविदित सत्य को ही ऐसे ढंग से प्रकाशित किया जाए कि वह नवीन सा प्रतीत हो। यही वाह्याकार को सँवार-सज्जा है। इस दृष्टिकोण में महत्व अभिव्यंग्य का नहीं होता अभिव्यक्ति का होता है। कविता कवि के पसीने का फल होती है, हृदयरक्त से लिखी हुई नहीं।

दूसरी दृष्टि भावुकता की होती है। भावुक व्यक्ति जब प्रकृति के रूप व्यापारों को देखता है तो उसके हृदयपटल की तह की तह खुलने लगती है। नए नए भाव जागने लगते हैं। वह उन भावों में ही विभोर हो जाता है। उसे नियम उपनियमों का ध्यान नहीं रहता। भावों के उद्‌गार अपने अनुकूल भाषा का निर्माण कर लेते हैं, इसलिये इन लोगों की भाषा भी कुछ नवीनतायुक्त होती है। यही स्वतःप्रसूत भावों का प्रवाह अपने अनुकूल शब्दजाल में अभिव्यक्त होकर 'रोमांटिक' काव्य कहलाता है।

### ६—लक्षण ( रोमांटिक मार्ग )

'रोमांटिक' काव्यप्रवृत्ति के अनेकों लक्षण आचार्यों द्वारा दिए गए हैं। ऐसी स्थिति में यह कहना कि कौन लक्षण वैज्ञानिक है, साधारण विद्यार्थी के लिये अत्यंत कठिन है।

१—कुछ विद्वान इसका परिचय निषेधात्मक लक्षणों से देते हैं। उनके अनुसार 'रोमांटिक' असाधारण का वाचक है। इस मार्ग के कवि का अभिलाष लोक साधारण विषयों से हटकर ऐसे विषयों पर जाता है जिसमें आवेगपूर्ण प्रयत्न हों और अस्पष्ट इच्छाओं को उत्पन्न करने की क्षमता हो।

२—दूसरे विद्वान 'रोमांटिक' शब्द का अर्थ संभाव्य का विरं असंभाव्य मानते हैं। इस मत मे संभाव्य के विपरीत आशास्य कल्पनाकलित विपयों का कला मे अगीकार करना 'रोमांटिक' प्रवृत्ति कहलाता है।

३—अभिव्यक्ति के क्षेत्र में 'रोमांटिक' वाचकता विरोधी माना जाता है। इसमें सांकेतिकता अधिक होती है। प्रतीकों का प्रयोग होता है जिनका अर्थ केवल उन्हीं को स्पष्ट होता है जो अपने आध्यात्मिक उच्चैस्त्व के कारण अंतर्हित तत्व को भी देख लेते हैं। इस प्रकार 'रोमांटिक' प्रवृत्ति में रहस्यवाद का भी कुछ अंश आ जाता है।

४—यह रूपप्रधानता का भी विरोधी है। क्लासिकल मार्ग का कलाकार रूप की सजावट पर विशेष ध्यान देता है। रोमांटिक मार्ग का कलाकार व्यक्तिगत अनुभूतियों की यथार्थ अभिव्यक्ति पर।

५—श्लेगल के अनुसार 'क्लासिकल' और 'रोमांटिक' प्रवृत्तियों में यह अंतर है कि पहले प्रकार की कृति अपने में पूर्ण होती है। उसका उतना ही तात्पर्य होता है कि जितना उसके शब्द स्पष्ट करते हैं। पर रोमांटिक कविताओं में एक प्रकार का रहस्य विद्यमान रहता है। एक छाया रहती है जो तात्पर्य को पूर्णतया प्रकट भी नहीं होने देती और उसको उच्चता तथा विस्तार को अधिकाधिक बढ़ाती है।

६—'क्लासिकल' प्रवृत्ति के कलाकार की प्रशंसा इस बात में है कि वह ज्ञेय पदार्थों का अपनी प्रतिभा से याथार्थ्य ग्रहण करे और उसकी प्रभविष्णु अभिव्यक्ति कर सके। पर रोमांटिक प्रवृत्ति के कलाकार की श्रेष्ठता यह है कि उसका आत्मा स्फुरित होकर अपना ऐसी अभिव्यक्ति दे कि यह जादू का सा कार्य करे।

७—'क्लासिकल' काव्य का कवि वस्तु के पूर्ण सौंदर्य में परिचय का परिवर्धन करता है। वस्तु की उपस्थापना ऐसे प्रकार से की जाती है कि वह हमें अत्यंत परिचित लगती है। बार बार उसे सुनते या देखते इसलिये हैं कि वह बहुत अच्छे प्रकार से कही गई है। रोमांटिक काव्य में सौंदर्य के साथ अजनबीपन और बढ़ा दिया जाता है।

७—स्कॉट जेम्स ने अपनी पुस्तक 'मेकिंग आफ लिटरेचर' में दोनों मार्गों का तुलनात्मक अध्ययन कर दोनों का अंतर व्यक्त किया है। उनके

विचार से क्लासिकल प्रवृत्ति का पहला भेदक तत्व है वाह्यरूप की प्रमुखता। इसी के साथ साथ अवयवों की परस्पर संगति, संतुलन, क्रम, सामंजस्य और संयम आदि गुण और बढ़ जाते हैं। रोमांटिक प्रवृत्ति में रूप के पीछे छिपे आत्मा का विशेष चिंतन होता है। इससे कवि अरूपवादी तो नहीं बनता पर ऐसी स्वतंत्रता का उपभोग अवश्य करता है जिससे वह अपने अंतःकरण के भाव कभी किसी माध्यम से और कभी किसी से व्यक्त कर सके। पहले का प्रभाव प्रथा के अनुयायियों पर विशेष होता है। दूसरे का नवीनतानुयायियों पर। क्लासिकल काव्य के गुण-दोषों का विवेचन करते समय जिन गुणों पर विशेष ध्यान दिया जाता है वे योग्यता, औचित्य, परिमाण, संयम, परिवर्तन, प्रमाण, अनुभव, और सुन्दरता हैं। दूसरे पक्ष के आवश्यक गुण हैं भावों को उभारना, शक्ति, बेचैनी, आध्यात्मिकता, चाव, विक्षोभ, स्वतंत्रता, प्रयोगवाद और उत्तेजना आदि।

महा मनीषी अबर क्रोम्बी ने इस समस्या पर गहराई और स्वतंत्रता से विचार किया है। उनकी धारणा है कि रोमांटिक प्रवृत्ति कला की कोई धारा विशेष नहीं अपितु एक तथ्य है जो वस्तु की चरित्रगत विशेषताओं से संबद्ध रहता है। क्लासिकल प्रवृत्ति में वस्तु की चरित्रगत विशेषताओं के साथ अन्य गुणों का भी समन्वय किया जाता है। केवल उसी का चित्रण नहीं होता। जिस कृति को रोमांटिक कहा जाता है उसमें एक ही तत्व चरित्रगत विशेषता, प्रमुख बन जाता है। इस तरह इन दोनों प्रवृत्तियों का अंतर केवल एक तत्व से अन्य गुणों का मेल करने और न करने में है। उनके अनुसार दोनों धाराओं में यह कोई बड़ा मौलिक अंतर नहीं है। रोमांटिक प्रवृत्ति का वास्तविक विरोध तो यथार्थवाद से होता है।

वास्तव में स्वच्छंदतावाद (रोमांटिक प्रवृत्ति) कलाकार की एक विशेष प्रकार की मानसिक स्थिति है। इसका न काल से संबंध है न देश से। हाँ राजनीतिक परिवर्तनों का कलाकार पर अवश्य प्रभाव पड़ता है। अपरिवर्तन की अति से ऊबे हुए कुछ उत्साही लोग क्रांति मचाते हैं। इसी का साहित्यिक नाम स्वच्छंद धारा है। स्वच्छंदता की अति उच्छृंखलता में परिणत होती है तो उसकी सीमाएँ बाँधना आवश्यक हो जाता है। यही सीमा का बंधन और उनका अनुवर्तन शास्त्रीय (क्लासिकल) मार्ग है।

इस पर मनोवैज्ञानिक दृष्टि से इस तरह भी विचार किया जाता है। कुछ व्यक्तियों की वृत्ति वहिर्मुखी होती है और कुछ की अंतर्मुखी। बहि-

मुखी वृत्तिवालों की मान्यता है कि सत्य का परिचय न तो केवल अंतःकरण से होता है और न केवल इंद्रियों से। अंतःकरण केवल अनुभव का ज्ञान कराता है। इंद्रियाँ विषय का। सत्य इन दोनों से पृथक और दोनों का समन्वित रूप है। इसलिए सत्य का ज्ञान होने के लिए दोनों की ही आवश्यकता पड़ती है। यह समन्वय भावना शास्त्रीय मार्ग (क्लासिकल) का मूल है।

चिंतन का दूसरा मार्ग यह है कि इंद्रियों की पहुँच स्थूल तक ही है। सत्य का स्वरूप अपेक्षाकृत सूक्ष्म होता है। इसलिये अंतःकरण की अनुभूति इंद्रियजन्य ज्ञान से प्रबल होती है। साथ ही जीवन का आदर्शस्वरूप उसके यथार्थ स्वरूप से अधिक सत्य होता है, क्योंकि उसमें अंतःकरणजन्य अनुभूति का भाग अधिक होता है। इस प्रकार संसार का अनुभव करनेवाले व्यक्ति की अपेक्षा अपना अनुभव करनेवाला व्यक्ति अधिक सच्चा और प्रामाणिक है। शकुंतला नाटक में शकुंतला की ग्राह्यता पर दुष्यन्त की यह उक्ति कि, "यह कन्या अवश्य क्षत्रियों के ग्रहण योग्य है क्योंकि मेरा हृदय इस पर आसक्त हुआ है। संदिग्ध स्थलों पर सत्पुरुषों के अंतःकरण ही प्रमाण होते हैं।[1]", हृदय की विश्वसनीयता का द्योतन करती है और इससे कालिदास की भी काव्यप्रवृत्ति के स्वच्छंद होने का अनुमान कराती है।

जीवन का सच्चा स्वरूप आदर्श है यथार्थ नहीं। यह विचारसरणि स्वच्छंद धारा के कलाकारों की है।

डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने डा० देवराज द्वारा लिखे गए रोमांटिक साहित्यशास्त्र की भूमिका में रोमांटिक प्रवृत्ति का परिचय देते हुए कहा है कि रोमाँटिक साहित्य के जन्म का कारण जीवन के आवेगमय पहलू पर विशेष बल देना है। यह कल्पनाप्रवण अंतर्दृष्टि द्वारा चालित किंवा प्रेरित होता है और स्वयं भी इस प्रकार की अंतर्दृष्टि को चालित और प्रेरित करता है। उनके शब्दों में 'रोमांटिक साहित्य की वास्तविक उत्सभूमि वह मानसिक गठन है जिसमें कल्पना के अविरल प्रवाह से घनसंश्लिष्ट निविड आवेग की प्रधानता होती है। इस प्रकार कल्पना का अविरल प्रमाण और निविड आवेग ये दो निरंतर घनीभूत मानसिक वृत्तियाँ ही इस व्यक्तित्व-प्रधान साहित्य की प्रधान जननी हैं।'

---

१—असंशयं क्षत्रपरिग्रहक्षमा यदार्यमस्यामभिलाषि मे मनः। सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तः करण प्रवृत्तयः। अ० शा० अंक १।

## भारतीय साहित्य में स्वच्छंद धारा

यह पहले कहा जा चुका है कि हिंदी या संस्कृत के साहित्य में थोड़ी बहुत स्वच्छंदता की जो प्रवृत्ति मिलती है उसपर न तो अंगरेजी साहित्य की इस प्रवृत्ति का प्रभाव है और न यह उससे सब गुणों में मिलती है। बंधन-मुक्तता का साम्य दोनों में समान है। बंधन दोनो के भिन्न भिन्न प्रकार की अपनी परिस्थितियों के फलस्वरूप हैं। बंधनविमोक होने के कारण इधर भी कुछ ऐसी साहित्यिक विशेषताओं का अवतार हो गया है जो उधर भी मिलती है। अब संस्कृतादि के प्राचीन साहित्य पर विहंगम दृष्टि डालकर इस प्रवृत्ति का पता करने का प्रयत्न किया जाता है

### १—वैदिक साहित्य

प्रेम जीवन की सहज अनुभूति है और स्वच्छंदता प्रेम की सहज प्रकृति। उसका यह रूप किसी भी वाङ्मय के प्रेमसाहित्य में मिल सकता है। भारतीय वाङ्मय में प्रारंभ से ही इस के दर्शन होते हैं। ऋषि पुत्र श्यावाश्व तथा रथवीतिकन्या की कथा और विमद तथा शुन्ध्यु की कथा स्वच्छंद प्रेम की है।[१] यम यमी का संवाद ऋग्वेद काल के उच्छल मांसल प्रेम की प्रसिद्ध कथा है। शतपथ ब्राह्मण में पुरुरवा-उर्वशी की कथा भी स्वच्छंद प्रेम की है। इसी को कालिदास ने अपने प्रसिद्ध नाटक 'विक्रमोर्वशीय' का कथानक बनाया है। पुराणों में बृहस्पति की पत्नी तारा का चंद्रमा के साथ प्रणय-व्यवहार स्वच्छंद है। महाभारत में भीम और हिडम्बा की कथा एवं अर्जुन और सुभद्रा की कथा में स्वच्छंद प्रेम ही प्रतीत होता है। ऊषा और अनि-रुद्ध की कथा वैसी ही है। रुक्मिणी परिणय की कथा को आलम ने 'स्यामसनेही' में स्वच्छंद शैली से वर्णित ही किया है।

---

१—श्यावाश्व की कथा—श्यावाश्व निर्धन पुरोहितपुत्र था। उसका राजा रथवीति की कन्या से प्रेम हो गया। रथवीति और उसकी पत्नी से विवाह के लिये उसने कन्या मांगी तो रानी ने यह कह कर निषेध कर दिया कि श्यावाश्व न कवि है न धनवान। उसे कन्या नहीं दी जा सकती। श्यावाश्व का भावुक हृदय इससे बड़ा आहत हुआ। वह रथवीतिकन्या की प्रणयगीतियाँ बना बनाकर गाने लगा। कोई दूसरी राजकुमारी शशीयसी पुरमिल्हतनय से प्रेम करती थी।

२—संस्कृत साहित्य

लौकिक संस्कृत के काव्यकाल से पूर्व ही स्मृतियों का प्रभाव समाज पर बहुत बढ़ गया था। अतः काव्यों में स्वच्छंद प्रेम के यथार्थरूप के दर्शन तो नहीं होते। कालिदास जैसे स्वच्छंद प्रेमी कवि भी शकुंतला को 'क्षत्र परिग्रहक्षम' बताना आवश्यक समझते हैं। उनके आदर्श राजा रघु के प्रजाजन मनु के मार्ग का रेखा मात्र भी उल्लंघन नहीं करते थे।[1] उनके नायक एवं नायिकाएँ वर्णाश्रम मर्यादा में आबद्ध हैं। ऐसी स्थिति में स्वच्छंद प्रेम का दर्शन मर्यादाओं के आवरण में ही संभव था। वहीं उनके काव्य

---

उसने श्यावाश्व को विरहपीड़ित जानकर अपने विरहसंदेश का दूत बनाया! इसने यह कार्य स्वीकार कर लिया और स्वानुभूत विरहपीड़ा के आधार पर शशीयसी की विरहवेदना पुरुमिल्हतनय को सुनाई तो वह विवाहार्थ प्रतिश्रुत हो गया। विवाहोपरांत दम्पतियों ने श्यावाश्व को प्रचुरधन दिया। अब वह यक्ष की भांति अपनी विरहकथा सबसे कहने लगा—'रात्रि मेरा संदेश दर्भतनया के समीप पहुँचा। देवि, तू मेरी गिरा का रथ बनकर जा। जब रथवीति अग्नि में आहुत डालता हो तब तू उससे मेरा संदेश कह कि तेरी सुता के प्रति मेरा मोह कम नहीं हुआ, आज भी जाग्रत है।' रथवीति ने इस प्रणयपुकार को सुनकर अपनी कन्या के विवाह की अनुमति दे दी। राजकन्या का उसके साथ विवाह हो गया।

### विमद और शुन्ध्यु की कथा

शुन्ध्यु पुरुमिल्ह की दुहिता थी। विमद ब्राह्मण ऋषि था। दोनों एक दूसरे को प्रेम करते थे। पिता से विवाह की अनुमति नहीं मिली तो दोनों किसी अज्ञात स्थान को भाग गए और प्रणय का निर्वाह किया।

डा० भगवतशरण उपाध्याय : ऋग्वेद में ऋषियों की प्रणय गाथाएँ, साप्ताहिक हिंदुस्तान, वर्ष ४, अंक १६,

१—रेखामात्रमपि क्षुण्णादामनोर्वर्त्मनः परम्।
न व्यतीयुः प्रजास्तस्य नियन्तुर्नेमिवृत्तयः॥

रघुवंश १थसर्ग,

में मिलता है। इनके तीन नाटक 'अभिज्ञान शाकुन्तलम्,' 'विक्रमोर्वशीयम्' तथा 'मालविकाग्निमित्रम्' तथा 'कुमारसंभव' और 'मेघदूत' में कवि की अंतः प्रवृत्ति प्रेम के स्वच्छंद रूप की ही है। कालिदास के सब पात्र, चाहे वे देव हों, यक्ष हों, चाहे मानव, मानवीय प्रेमानुभूतियों के आश्रय हैं,। अज इंदुमती ( रघुवंश ), शिवपार्वती ( कुमारसंभव ) यक्ष और यक्ष की पत्नी ( मेघदूत ) इसके निदर्शन हैं। पौराणिक काल के देवत्व पर मानवत्व की विजय इनकी काव्यशैली की स्वच्छंद प्रवृति का ही द्योतक है। शकुंतला नाटक में प्रेम को आत्माओं का जन्म-जन्मांतर का अटूट बंधन[१] बताकर सामाजिक मर्यादाओं पर उसकी विजय दिखाई है। प्रणय के प्रसार का क्षेत्र अंत:पुर का सीमित वातावरण न होकर जंगलों की खुली प्रकृति है।

कालिदास की अभिव्यंजनाशैली भी सहज, भावप्रधान है। कृत्रिम चमत्कारप्रधान नहीं। दासगुप्ता उन्हें स्वच्छंद प्रेम का विश्वासी मानते हैं[२]। इसी प्रकार नाटककार भास अभिव्यक्ति और चिंतन दोनो में रीतिमुक्त हैं। शूद्रक राज का 'मृच्छकटिक' नाटक स्वछंदधारा की श्रेष्ठ रचना है। गणिका और ब्राह्मण का प्रशंसनीय प्रेम, समाज के निम्न वर्ग को गुणी दिखाना, शर्वलिक की साहसिकता आदि उसी के तत्व हैं।

बाद में स्मृतिकारों के बंधन भी ढीले पड़ गए थे। उन्मुक्त प्रेम को मार्गांतरों से औचिती मिल गई थी। कामसूत्र के अनुसार कन्याओं एवं गणिकाओं आदि के साथ उन्मुक्त प्रेम करना न निषिद्ध ही था न आज्ञप्त।[३] प्रणयव्यापार में ब्रह्मचर्य व्रत भंग होने पर भी स्त्रियों की शुद्धि की साख

---

१—भावस्थिराणि जनमान्तर सौहृदानि। अभिज्ञानशाकुन्तलम्, अंक ४

२—Beleive as he was in scme amount of free love. Dassgupta and De-A History of Sanskrit Literature, Page ३१.

३—अवरवर्गासु अनिर्वसितासु च वेश्यासु पुनर्भूषु च न शिष्टः नप्रतिविद्धः सुखार्थत्वात्

काम सूत्र १, ५, ३,

याज्ञवल्क्य ने दी है,[1] 'गांधर्व विवाह स्वच्छंद प्रेम की ही सामाजिक मान्यता है।

इसके फलस्वरूप संस्कृत साहित्य में दो प्रकार से स्वच्छंद प्रेम का प्रयोग हुआ है। मर्यादाओं के आवरण में और स्पष्ट रूप से अनावृत। उपर्युक्त वर्णन पहले प्रकार का है। दूसरे प्रकार में बिल्हण की 'चौर पंचाशिका' एवं दंडी का 'दशकुमारचरित' आदि रचनाएँ आती हैं। बिल्हण शशिकला नामक राजकन्या के अध्यापक थे। उसी से प्रेम करने लगे थे,[2] प्रच्छन्न प्रणय प्रकट हुआ तो राजा ने प्राणदंड की आज्ञा बिल्हण को दी। वे बध्यस्थान पर ले जाए गए। बधिकों ने अंतिम समय में उनसे अपने अभीष्ट का स्मरण करने को कहा तो वे अपनी प्रेयसी के यौवनोच्छलितरूप, उसके साथ किए गए आमोद-प्रमोद, विलास-परिहास और कामकेलियों का श्लोकबद्ध स्मरण करने लगे। बधिक इतने प्रभावित हुए कि बध करने का समय व्यतीत हो गया, बध न कर सके। राजा स्वयं वहाँ आ पहुँचा। वह भी प्रेमी कवि के सच्चे प्रेम से इतना प्रभावित हुआ कि मृत्यु के बदले उसने अपनी कन्या का पाणिग्रहण उससे कर दिया। उसके स्वानुभूति के वर्णन के ५० पद्यों का नाम ही 'चौर पंचाशिका' है। संस्कृत साहित्य के इतिहासकारों ने इसे शुद्ध स्वच्छंद प्रेम का काव्य माना है। दशकुमारचरित उसी स्वभाव का गद्य गल्प है।

३—जनपद भाषाओं का साहित्य—

संस्कृत के अतिरिक्त जनपद भाषाओं (विशेषरूप से गुजराती) का बहुत बड़ा कथासाहित्य उत्तर वैदिक काल से चला आया है। पैशाची भाषा में लिखी बृहत्कथा इसी का भंडार थी। इसका कुछ अंश 'कथा सरित्-सागर' में है जिनकी कथाएँ प्रायः प्रेम के स्वच्छंद सहज रूप की हैं। इनमें से अनेकों कथाएँ संस्कृत के कवियों की उपजीव्य बनी हैं, भास ने उदयनवास-

---

१—सोमः शौचंददावासाम् गंधर्वाश्च शुभांगिम्।
पावकः सर्व मेध्यत्वम मेध्यावयोषितो ह्यतः ॥ याज्ञवल्क्य-स्मृति १, ३, ७१

२—कामीयुवास्मरकला कुशलाचबाला दैवायोत्तार घटितं घटितं वभूव।
बिल्हण काव्य २७, काव्य माला १३, गु० १४८

सा कामशास्त्रविधिना किल कामकेलिलीलाविलासनिलयं चकमे कवीशम्
वही २८

दत्ता की कथा यहीं से ली थी। इस धारा में जैनियों की अपभ्रंश-कथाएँ आती हैं, वे भी स्वच्छंद प्रेम कथाएँ हैं। उनका प्रयोग धर्मपरक हुआ है। हरिभद्र की 'समराइच्चकहा' सिद्धर्षि की 'उपमितिभव प्रपंचकथा' तथा धनपाल की 'भविसयत्तकहा' प्रसिद्ध हैं। 'भविसयत्तकहा' में श्रेष्ठि पुत्र भविसयत्त तथा भविषाणुरुवा की प्रेम कथा है। प्रेमी साहसी है, प्रेमिका स्थिर प्रेम की उपासिका। 'समराइच्चकहा' में अनेकों कथाएँ स्वच्छंद रूप की हैं, जैसे सनत्कुमार और विलासवती के प्रेम की कथा। हरिभद्र में कहीं-कहीं बड़े मार्मिक प्रेम चित्रण हैं।[१]

'भविसयत्तकहा' के संपादक श्री पी० वी० गुने ने इन कथाओं के विषय में कहा है कि ये मूलतः धार्मिक नहीं हैं। मध्यम वर्ग के लोगों के स्वच्छंद प्रेम के आख्यान हैं जैसे कादंबरी राजपरिवार का आख्यान है।[२]

इस जनपद साहित्य की धारा में ही मुक्तकों की एक दूसरी परंपरा है, जिसमें रीति मुक्त पद्धति पर लिखे गये स्वच्छंद प्रेम के सहज चित्र मिलते हैं। हाल कवि की गाथा 'सप्तशती' इस परंपरा का ही संग्रह है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिंदी साहित्य का प्रारंभ होने से पहले स्वच्छंद धारा की प्रवृत्ति तीन प्रकार की रचनाओं में उपलब्ध होती है—

---

१—सनत्कुमार को देखकर कामासक्त विलासवती का घर जाते समय का चित्र।

अहकंचुक्य समेता [illegible]।
नयनेहिं अपेक्षंतं पेच्छंती बलियतारेहि ॥
मंथर गइए विलयंत हत्थसंरुद्ध मुहल मणि रसणा।
मयण सरधाम मीयत्व वेवमाषी गयाभवणम् ॥

'वह कंचुकी के साथ स्नेहभार से दबे हुए चंचलतारक नेत्रों से प्रिय को देखती हुई, हाथ से दीप्यमान मणि मेखला को समेट कर कामदेवों के बाणों से आहत सी कंपित गात्र धीरे-धीरे भवन को चली गई।

2—We shall, therefore, not be far wrong if we believe that the original story has no religious coluring but was only a popular legend or romance of a middle class trade-smans life just as the Kadambari is of court life.

Introduction to भविसयत्त कहा bage 6.

१—संस्कृत के प्राचीन काव्यों में। यह धारा आगे चलकर शास्त्र और समाज की मर्यादा के मरुस्थल में सूख गई।

२—जनपद साहित्य की कथा धारा।

३—जनपद साहित्य के मुक्तक।

४—हिंदी साहित्य

(क) 'वीर-गाथा काल'

इसके बाद हिंदी साहित्य प्रारंभ होता है। यहाँ प्रारंभ में ही स्वच्छंद धारा की दो श्रेष्ठ रचनाएँ उपलब्ध होती हैं। पहली 'ढोला मारूरा दूहा' है और दूसरी मुलतान के अब्दुल रहमान का 'संनेह रासय' (संदेशरसिक) पहले में ढोला मारवणी के प्रेम की मर्म व्यथाओं का सहज सरल अभिव्यंजन है और दूसरे में किसी विरहिणी का विरह संदेश है। दोनों रचनाओं में प्रेम की मार्मिक संवेदनाओं की निश्छल सहज अभिव्यक्ति है। कवि काव्यशास्त्र या समाज के नियमों के बँधे हुए नहीं प्रतीत होते।

(ख) भक्तिकाल

भक्तिकाल में वैसे तो प्रमुखता प्रेम की है पर वह परमेश्वरोन्मुख है। इसलिए स्वच्छंद प्रेम के दर्शन इस काल में अत्यल्प हैं। डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने इस काल में प्रेमाख्यानकों के तीन प्रकार के प्रयोग अपने इतिहास में बतलाए हैं।[1]

१—आध्यात्मिक सिद्धांतों के प्रचार के लिये।

२—ऐतिहासिक या अर्ध ऐतिहासिक महापुरुषों के जीवन चरित के लिये।

३—लौकिक प्रेम के विश्लेषण-व्याख्यान के लिये।

तीसरे में काव्य की स्वच्छंद धारा के दर्शन होते हैं। आलम और रसखान इस धारा के प्रमुख कवि हैं। आलम प्रबंध और मुक्तककार दोनों हैं। रसखान मुक्तककार ही हैं। पहले की प्रबंध रचनाएँ 'माधवानल कामकंदला' तथा 'स्यामसनेही' हैं। उन्हीं का 'सुदामा चरित्र' स्वच्छंद धारा में नहीं

---

हिंदी साहित्य पृ० २६३।

आता। उनके मुक्तकों का संग्रह 'आलमकेलि' में है। इनके प्रबंधों पर न तो सूफियों का प्रभाव है न भक्तिसंप्रदाय का। प्रेम के लौकिक और आत्मानुभूत रूप की अकृत्रिम शैली से अभिव्यक्ति हुई है। मुक्तक रचनाओं में कुछ पद्य रीति के ढर्रे के प्रतीत होते है, कुछ रीति-मुक्त पद्धति से लिखे हुए। पहलों को कवि की प्रारंभिक रचना मानकर इस धारा की रचना से पृथक् कर देना होगा। उन्होने प्रेमरस के व्यक्तिगत अनुभव को काव्यबद्ध किया है। शास्त्रादि की परंपरा का अनुसरण नहीं। आचार्य रामचंद्र शुक्ल का इनके विषय में विचार है कि 'आलम रीतिबद्ध रचना करनेवाले नहीं थे। प्रेमोन्मत्त कवि थे और अपनी तरंग के अनुसार कविता करते थे।'[1] रसखान की रचनाओं में भी भक्ति के सांप्रदायिक रूप के दर्शन नहीं होते। प्रेम की देवाश्रित लौकिक अनुभूतियों का चित्रण है उसी प्रकार जैसे कालिदास ने 'कुमारसंभव' में शिवपार्वती के लौकिक प्रेम की अभिव्यक्ति की है। गेय पदों की रचना न कर कवित्त सवैयों में भावोद्गार प्रकट करने का अर्थ यही प्रतीत होता है कि गेय पद संत भक्तों की आध्यात्मिक रचनाएँ थे और कवित्त सवैये लौकिक अनुभूति की अभिव्यक्ति के साधन। श्री परशुराम चतुर्वेदी इनके विषय में लिखते हैं कि "इन्होंने प्रेमलक्षणा भक्ति का सुंदर परिचय दिया है और अधिकतर व्यक्तिगत उद्गारों द्वारा हो प्रकट करने की चेष्टा की है।[2] इनका प्रेमीरूप भक्तरूप की अपेक्षा अधिक उज्वल और मार्मिक है। इसलिये इन्हें भक्तिधारा से पृथक् स्वच्छंद काव्यधारा में रक्खा जाता है।[3]

### (१) जयशंकर प्रसाद और भारतीय साहित्य—

कविवर जयशंकर प्रसाद ने अपने 'प्रारंभिक पाठ्य काव्य' निबंध में भारतीय साहित्य को एक विशेष प्रकार की दृष्टि से देखा है और उसके अनुसार वैदिक काल से लेकर आधुनिक काल तक के साहित्य में दो धाराओं का घात-प्रघात उन्हें अनुभूत हुआ है। एक धारा है बौद्धिक दूसरी है रस प्रधान। प्रबंधकाव्यों को वे बौद्धिक साहित्य कहते हैं। इनमें रामायण, महाभारत आदि सब ग्रंथ बौद्धिक साहित्य की श्रेणी में आते हैं। नाट्य में

---

१—हि० सा० इतिहास, परिवर्धित संस्करण, पृ० ३३०।

२—हिंदी काव्यधारा में प्रेमप्रवाह, पृ० ६६।

३—दोनों कवियों का विस्तृत विवेचन अन्यत्र किया गया है।

आभ्यंतर की प्रधानता होती है और श्रव्य काव्य में बाह्य वर्णन की। वह बुद्धिवाद से अधिक संपर्क रखनेवाली वस्तु बनती है क्योंकि बाह्य वर्णन में दुःखानुभूति की व्यापकता होती है। नाटकों की सी रसात्मक अनुभूति अथवा आनंद का साधारणीकरण प्रबन्धों में नहीं होता। प्रसादजी ने बौद्धिक साहित्य को क्लासिकल अथवा शास्त्रीय कहा है और रसप्रधान को स्वच्छंद या रोमांटिक। उन्हीं के शब्दों में 'लौकिक संस्कृत का यह पौराणिक या आरंभिक काल पूर्ण रूप से पश्चिम के क्लासिक का समकक्ष था। भारत में इसके बहुत दिनों बाद छोटे छोटे महाकाव्यों की सृष्टि हुई। इसे हम तुलना की दृष्टि से भारतीय साहित्य का रोमांटिक काल कह सकते हैं, जिसमें गुप्त और शुंग काल के सम्राटों की छत्रछाया में जब बाहरी आक्रमणों से जाति हीनवीर्य हो रही थी, अतीत को देखने की लालसा और बल ग्रहण करने की पिपासा जगने पर पूर्वकाल के अतीत से प्रेम, भारत की यथार्थवाद वाली धारा में कथासरित्सागर और दशकुमारचरित का विकास, विरह गीत, महायुद्धों के वर्णन, संबलित हुए। कालिदास, अश्वघोष दंडी, भवभूति, और भारवि का काव्यकाल इसी तरह का है।[1]

× × × ×

(घ) रीतिकाल—

१. कवियों का श्रेणीभेद—

आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने रीतिकाल के कवियों का मुख्य प्रतिपाद्य विषय शृंगार ही माना है। उन्होंने इस काल के कवियों के दो विभाग किए हैं—'रीतिग्रंथकार कवि' तथा 'रीतिकाल के अन्य कवि'। पहले रीतिकाल के प्रतिनिधि कवि हैं जिन्होंने लक्षणग्रंथ बनाकर उनके उदाहरण में अपनी रचनाएँ की हैं। दूसरे वे है जिन्होने लक्षणग्रंथ न लिखकर दूसरे प्रकार की रचनाएँ लिखी हैं—जिनमें प्रबंधकाव्य, वर्णनात्मक प्रबंध तथा फुटकल सभी प्रकार की रचनाएँ आती हैं। दूसरी श्रेणी के कवियों को शुक्लजी ने फिर तीन भागों में बाँटा है।

१—प्रबंधकाव्य के लेखक कवि।

२—भक्तिज्ञान संबंधी पद्यों के लेखक कवि।

३—शृंगार रस की फुटकल रचनाएँ लिखनेवाले कवि

---

१—जयशंकरप्रसाद, आरंभिक पाठ्य काव्य निबंध।

सरे विभाग के कवियों के विषय में अर्थात् उनके विषय में जिन्होंने न लिखकर शृंगार रस की प्रायः फुटकल कविताएँ लिखी हैं—शुक्लजी का विचार है कि ये पिछले वर्ग के कवि प्रतिनिधि कवियों से केवल इस बात में भिन्न हैं कि इन्होंने क्रम से रसों, भावों, नायिकाओं और अलंकारों के लक्षण कहकर उनके अंतर्गत अपने पद्यों को नहीं रक्खा है। अधिकांश में ये भी शृंगारी कवि हैं और इन्होंने भी शृंगार रस के फुटकल पद्य कहे हैं।[१] इसका निष्कर्ष यही होता है कि रीतिग्रंथकार और रीतिमुक्त कवि दोनों का ही मुख्य प्रतिपाद्य विषय शृंगार है।

केवल वे लोग छुट जाते हैं जिन्होंने या तो भक्ति ज्ञान संबंधी रचनाएँ की हैं या प्रबंध काव्य लिखे हैं। प्रबंध काव्यों में भी कुछ का वर्ण्य भाव शृंगार हैं जैसे हरनारायण की 'माधवानल कामकंदला', आलम की 'माधवानल कामकंदला' तथा 'स्याम स्नेही', बोधा का 'विरहवारीश', नेवाज का 'शकुंतला नाटक', सोमनाथ का 'माधवविनोद' आदि। इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि विक्रम की अठारहवीं तथा उन्नीसवीं शताब्दी के हिंदी साहित्य में जो भावधारा प्रमुख रूप से बही वह प्रेम शृंगार की थी।

## २—भाव धाराएँ

साधारणतया भावों की दृष्टि से पांच धारायें इस काल में स्पष्ट प्रतीत होती हैं।

१—तत्व ज्ञान धारा
२—भक्ति धारा
३—नीति धारा
४—वीर धारा
५—प्रेम धारा

### १—तत्वज्ञान धारा

तत्व ज्ञान धारा का बीज भक्ति काल में ही मिलता है। तुलसीदासजी की 'वैराग्य संदीपनी'; नंददास की 'ज्ञान मंजरी' और केशव की 'विज्ञान गीता' इसी धारा के अंतर्गत आती है। रीतिकाल के तत्वज्ञान संबंधी कुछ रचनाएँ निम्नलिखित हैं।

---

१—हिंदी साहित्य का इतिहास—प्रवर्धित संस्करण पृ० ३२२।

| कवि का नाम | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| १—महाराज जसवंत सिंह | अपरोक्ष सिद्धांत |
| | अनुभव प्रकाश |
| | आनंद विलास |
| | सिद्धांत बोध |
| २—मंडन | जनक पचीसी |
| ३—सुखदेव मिश्र | अध्यात्म प्रकाश |
| ४—देव | ब्रह्म दर्शन पचीसी |
| | तत्व दर्शन पचीसी |
| | आत्म दर्शन पचीसी |
| | जगद्दर्शन पचीसी |
| ५—महाराज विश्वनाथ सिंह | वेदांत पंचक शतिका |
| | ध्यान मंजरी |
| | परमतत्व |
| ६—नागरीदास | वैराग्यसार |
| ७—जनकराजकिशोरी शरण | विवेकसार |
| | सिद्धांत चौंतीसा |
| | आत्म संबंध दर्पण |
| | वेदांतसार |
| | श्रुतिदीपिका |
| ८—नवल सिंह कायस्थ | विज्ञान भास्कर |
| | अध्यात्म रामायण |

## २—भक्ति धारा

यह धारा भक्ति काल की भावधारा का ही अवशेष है। नीचे लिखे कवियों के अतिरिक्त रीतिकाल के कवियों के भी अनेकों पद्य भक्ति भाव के मिलते हैं। "आगे के सुकवि रीझिहैं तो कविताई न तु राधिका कन्हाई सुमिरन को बहानो है।" दास की इस उक्ति से भी भक्ति और रीति दोनों का समान भाव से पालन ही कवि को अभिमत प्रतीत होता है। नायक नायिकाओं को राधाकृष्ण तो सभी कहते हैं। भले ही उससे भक्ति का सात्विक रूप न व्यक्त हो। वास्तव में रीति मार्ग के कवि अपने व्यक्ति-

गत जीवन में भक्ति मार्ग के किसी न किसी संप्रदाय के अनुयायी होते थे। ये लोग राजदरबारों में गुरुपद पाकर आसीन रहते थे। रीतिकाल का शृंगारसाहित्य राधाकृष्ण के नाम से चला है उसमें काव्य का 'फैशन' ही नहीं था, भक्ति के भावों की एक दुर्बल रेखा भी कवियों के अंतःकरणों में प्रवहमान थी। रीतिविवेचन के साथ शृंगार का संबंध ही संस्कृत साहित्य की देन थी। उसी का अनुसरण रीतिकाल में हुआ।

शुद्ध भक्तिभाव से प्रेरित होकर जो रचनाएँ लिखी गई हैं उनमें कुछ स्तोत्र रूप की हैं, कुछ वर्णनात्मक निबंध हैं, कुछ फुटकल। इनमें से कुछ का विवरण नीचे दिया जाता है—

| कवि | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| १—मंडन | जानकी जू का विवाह |
| २—सोमनाथ | कृष्ण लीलावती |
| ३—ग्वाल कवि | यमुना लहरी |
| | भक्तमाल |
| | गोपी पचीसी |
| | राधाष्टक |
| | राधा-माधव-मिलन |
| ४—रसिक गोविंद | रामायणसूचनिका |
| | कलियुग रासो |
| | युगलरस माधुर्य |
| ५—गुरु गोविंद सिंह | चंडी चरित्र |
| ६—बख्शी हंसराज | सनेह सागर |
| ७—जानकराजकिशोरीशरण | तुलसी चरित्र, कवितावली, सीताराम सिद्धांत मुक्तावली, अनन्य तरंगिणी, समास तरंगिणी रघुवर करुणाभरण |
| ८—ब्रजवासी दास | ब्रजविलास |
| ९—आनंदघन | ३९ वर्णात्मक प्रबंध तथा १००० से ऊपर गेय पद |
| १०—नागरीदास | ७० के लगभग छोटी बड़ी रचनाएँ |

| कवि | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| ११—मंचित | कृष्णायन |
| १२—कृष्णदास | भाषा भागवत माधुर्यलहरी |
| १३—नवल सिंह | भाषा सप्तशती |
| १४—ललकदास | सत्योपाख्यान |
| १५—खुमान | लक्ष्मणशतक, हनुमान नखशिख<br>नृसिंह पचीसी |
| १६—गिरधरदास | गर्गसंहिता, बाल्मीकि रामायण<br>बाराह कथामृत, नृसिंह कथामृत<br>बामन कथामृत, परशुराम कथामृत<br>रामकथामृत, बलरामकथामृत<br>बुद्धकथामृत |
| १७—सरयूराम | जैमिन पुराण |

### ३—नीति धारा

नीति धारा का भी पूर्व क्रम भक्ति काल में प्राप्त होता है। महापात्र नरहरि वंदीजन ने 'छप्पय नीति' में नीति के पद्य लिखे हैं। इसके बाद महाराज टोडरमल, बीरबल, मनोहर कवि, जमाल तथा रहीम भक्ति काल के ही नीतिकार हैं। यही क्रम आगे १८ वीं शताब्दी में भी यथावत चलता गया। वैसे नीति की भावधारा भक्ति के समान ही व्यापक है। जो कवि रीतिकार हैं या शृंगारी हैं उन्होंने भी थोड़े बहुत पद्य नीति के अवश्य लिखे हैं। रीतिकाल के नीतिकार और उनकी कृतियाँ इस प्रकार हैं।

| नाम कवि | कबि की रचनाएँ |
|---|---|
| १—वृंद | वृंद सतसई |
| २—कुलपति मिश्र | युक्तितरंगिणी |
| ३—देव | नीतिशतक |
| ४—तोषनिधि | विनयशतक |
| ५—वैताल | फुटकल पद्य |
| ६—गुरु गोविंद सिंह | सुनीतिप्रकाश, बुद्धिसागर |
| ७—महाराज विश्वनाथ सिंह | उत्तम नीतिचंद्रिका |

| नाम कवि | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| ८—गिरधर कविराज | फुटकल पद्य |
| ९—संमन | फुटकल |
| १०—घाघ | फुटकल |
| ११—खुमान | नीतिविधान |
| १२—बाबा दीनदयाल गिरि | दृष्टांत तरंगिनी |

## ४—वीरधारा

चौथी धारा वीर-रस-प्रधान काव्यों की है। केशव ने भक्तिकाल में 'वीर सिंह देव चरित' लिखकर वीरगाथा काव्य की वीररसप्रधान काव्यधारा का संतान बनाए रक्खा था! रीतिकाल के कवियों ने भी इस दिशा में पर्याप्त प्रयत्न किए हैं! अनेकों प्रबंधकाव्य, स्वतंत्र और अनुवाद, वीर चरितों पर लिखे गए। यद्यपि इन कृतियों में प्रबंधकाव्यों के गुण कम मिलते हैं पर यह दोष रीतिपरंपरा के प्रभाव के कारण है। कवियों की चिंतनप्रवृत्ति वीरचरितों के वर्णन की ओर थी, इसका परिचय इन रचनाओं से अवश्य मिलता है। सब के काव्य सर्वथा नगण्य भी नहीं हैं। इनका विवरण यह है—

| कवि | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| १—भूषण | शिवाबावनी |
| २—कुलपति मिश्र | द्रोणपर्व, संग्रामसार |
| ३—श्रीधर मुरलीधर | जंगनामा |
| ४—पद्माकर | रामरसायन |
| ५—सबल सिंह चौहान | महाभारत |
| ६—छत्रसिंह कायस्थ | विजय मुक्तावली |
| ७—नवल सिंह | आल्हा रामायण, आल्हा भारत<br>मूलढोला |
| ८—लालकवि | छत्रप्रकाश |
| ९—जोधराज | हमीररासो |
| १०—गुमान मिश्र | नैषधचरित |
| ११—सूदन | सुजान चरित |

| कवि | कवि की रचनाएँ |
|---|---|
| १२—गोकुलनाथ गोपीनाथ मणिदेव | महाभारत |
| १३—मधुसूदनदास | रामाश्वमेध |
| १४—गणेश | प्रद्युम्न विजय नाटक |
| १५—चन्द्रशेखर | हम्मीर हठ |
| १६—गिरधरदास | वाल्मीकि रामायण,<br>जरासंधवध महाकाव्य<br>नहुष नाटक |

## ५—प्रेम-शृंगार-धारा

रीतिनिरपेक्ष प्रेम शृंगार की कई रचनाएँ भक्तिकाल में भी प्राप्त होती हैं। राजस्थानी कवि छीहल ने 'पंचसहेली' पुस्तक में पाँच वियोगिनियों की विरहव्यथा का वर्णन किया है। पोकर का 'रसरतन,' लालचंद का 'पद्मिनी चरित्र', राजा पृथ्वीराज की 'बेलि कृष्ण रुक्मिणीरी' दामोदर कवि की 'लक्ष्मण सैन पद्मावती कथा' तथा काशीराम की 'कनक मंजरी' भक्तिनिरपेक्ष शृंगार रस की रचनाएँ हैं जो भक्तिकाल में लिखी गई थीं। इनकी शैली में स्वच्छंदता के दर्शन भले ही कम हों पर चिन्तप्रवृत्ति भक्ति तथा रीति के मार्ग से हटकर है—इसमें संदेह नहीं। रीतिकाल में रीतिनिरपेक्ष प्रेम-प्रधान रचनाएँ जिन्होंने लिखी हैं उनका विवरण निम्नलिखित है।

| कवि | रचनाएँ |
|---|---|
| १—निवाज | शकुंतला नाटक |
| २—सोमनाथ | माधवविनोद |
| ३—आलम | माधवानलकामकंदला,<br>स्यामसनेही, सुदामाचरित्र,<br>फुटकल पद्य |
| ४—घनानंद | फुटकल पद्य, गेय पद तथा<br>प्रबंध रचनाएँ |
| ५—बक्शी हंसराज | फुटकल |
| ६—भगवतरसिक | फुटकल |
| ७—ठाकुर | फुटकल |

| कवि | कवि की रचनाएं |
| --- | --- |
| ८—हरनारायण | माधवानलकामकंदला |
| ९—बोधा | इश्कनामा, विरहवारीश |
| १०—द्विजदेव | श्रृंगार लतिका |

३—समाहार

इस प्रकार जिसे रीतिकाल कहा जाता है उसमें पाँच भावधाराएं प्रवाहित हुई प्रतीत होती हैं। आचार्य रामचंद्र शुक्ल का विश्वास है कि इस काल की समस्त रचनाओं पर 'रीति का प्रभाव' है। जिन कवियों ने रीति का कोई ग्रंथ नहीं बनाया वे भी रीतिपरंपरा से प्रभावित थे। इसलिए उन्होंने इसे 'रीति काल' संज्ञा प्रदान की है। पर स्वयं शुक्लजी ने ही घनानंद, बोधा, ठाकुर आदि को रीतिप्रभाव से मुक्त माना है।[१] द्विजदेव, बख्शी हंसराज आदि और भी कवि इस श्रेणी में आते हैं जिनका सनाव 'रीतिमार्ग में नहीं होता। अतः श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ने इसे रीतिकाल न कह कर 'श्रृंगार काल' ही कहना उचित समझा है।[२] स्वयं शुक्लजी ने भी इस काल में श्रृंगार रस की प्रधानता मानते हुए उसके आधार पर काल के नामकरण की संभावना प्रकट की है।

नीति विज्ञान तथा वीर रस की जो रचनाएं इस काल में उपलब्ध होती है उनका प्रश्न अवश्य शेष रह जाता है। उन्हें श्रृंगार के अंतगर्त कैसे लिया जा सकेगा? इनमें वीररस प्रधान प्रबंध काव्यों में तो श्रृंगार का प्रर्याप्त प्रभाव विद्यमान है। केवल भूषण की अब तक प्राप्त रचनाएं ऐसी अवश्य हैं जिन्हें श्रृंगार-प्रधान या श्रृंगार-प्रभावित नहीं कह सकते। पर नीति और विज्ञान की रचनाओं को सूक्ति कह सकते हैं। कविता कोटि में वे नहीं आतीं। अतः निरापद रूप से इस काल को 'श्रृंगगर काल' भी कह सकते हैं। नाम कुछ भी हो विचारणीय इतना ही है कि इस काल में श्रृंगार रस की प्रधानता सर्वोपरि विद्यमान रही। ऐसी स्थिति में यह अत्यंत स्वाभाविक है कि इस समय में श्रृंगार रस के अन्य भेद भी उपलब्ध होते हैं। केवल मर्यादाबद्ध रूप ही नहीं। दो सौ वर्ष से ऊपर के समय में समस्त कवि

१—'रसखान धनानंद आलम टाकुर आदि जितने प्रेमोन्मत्त कवि है उनमें किसी ने लक्षणबद्ध रचना नहीं की थीं'। हि० सा० इ०, पृ० ३२२।
२—धनानंद ग्रंथावली, वाङमुख पृ० १-१६।
३—'प्रधानता श्रृंगार की रही इससे इस काल को रस के विचार से कोई श्रृंगार काल कहे तो कह सकता है।' हि० सा० इ०, पृ० २४१।

श्रृंगार रस का एक ही प्रकार का प्रयोग करते रहे—यह युक्तिसह नहीं प्रतीत होती।

## ४—रीति काल में श्रृंगार के विविध प्रयोग

गहराई से देखने पर इस काल में श्रृंगार रस का तीन प्रकार से प्रयोग किया गया प्रतीत होता है—रीतिबद्ध, रीत्यनुसारी तथा रीतिमुक्त। पहले कवि वे हैं जो लक्षणकार भी हैं और कवि भी। इनका वर्ण्य रस श्रृंगार है। श्रृंगार रस के आधार पर काव्यशास्त्र का विवेचन करने की एक प्राचीन परंपरा है। हिंदी के रीतिकाल के प्रारंभ होने से लगभग सात आठ सौ वर्ष पहले से ही संस्कृत आचार्यों ने इसी पद्धति पर काव्यविवेचन किया था। लक्षणों के जो उदाहरण दिए जाते थे वे प्रायः श्रृंगार रस के होते थे। इसका कारण उक्त रस की व्यापकता तथा सर्वाङ्गीणता थी। रीति के सभी विवेच्य विषयों के उदाहरण इस एक रस में ही मिल जाते थे। इस के फलस्वरूप रीति के विवेचन में श्रृंगार रस के समाश्रयण की एक परंपरा सी बन गई। हिंदी के आचार्यों ने उसी परंपरा को अपनाया है। यद्यपि रीति के क्षेत्र में वीरादि अन्य रसों का भी स्थान भाग था, पर उनका विवेचन विस्तारपूर्ण मनोयोग के साथ संस्कृत के आचार्यों ने भी नहीं किया तो उनके पदचिह्नों पर चलने वाले ये लोग क्या करते! अतः लक्षणकार कवियों की रचनाएँ श्रृंगारप्रधान बनीं!

दूसरी श्रेणी में वे लोग हैं तो लक्षणानुसारिणी प्रवृत्ति के होने पर भी नियमपूर्वक लक्षण बना कर लक्ष्यरूप में रचना नहीं करते। काव्य का जो अंश या रूप उन्हें प्रिय लगता है उसी का वर्णन करते हैं। ये रीत्यनुसारी कवि हैं। आचार्य नहीं। ये रीति का बंधन कुछ ढीला करके चलते थे। यद्यपि ये उससे मुक्त नहीं हुए थे। ये भी रीतिबद्ध ही हैं पर कुछ स्वतंत्रता के साथ। बिहारी रसनिधि आदि इस कोटि में आते हैं। आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने रीतिकारों के अतिरिक्त सब कवियों को इसी श्रेणी में स्थान दिया है। उन्हें 'रीति काल के अन्य कवि' कहा है। बिहारी लक्षणकार नहीं हैं। फिर भी उन्हें रीतिकारों में परिगणित किया है। पर वास्तव में रीतिकार उन्हीं को कहना चाहिए जो प्रत्यक्ष रूप से रीति के प्रतिपादक तथा अनुसर्ता हैं। बिहारी पर तो रीतिपरंपरा का प्रभाव है। इसलिए उनकी तथा उनकी श्रेणी के रसनिधि आदि कवियों की श्रेणी पृथक ही होनी चाहिए। रस इनका भी श्रृंगार ही है।

तीसरा वर्ग उन कवियों का है जो रीतिपरंपरा से सर्वथा मुक्त होकर श्रृंगार रस की रचनाओं में लगे हैं। इस काल के तीन प्रमुख कवि बोधा,

ठाकुर और घनानंद इसी वर्ग के हैं। ये लोग प्रकृत्या प्रेमी हैं। किसी का किसी वेश्या से प्रेम हो गया था तो किसी का विजातीय स्त्री से। घनानंद और बोधा पहले वर्ग में आते हैं। आलम और ठाकुर दूसरे में। समाजिक तथा अन्य प्रकार की बाधाओं के कारण इन लोगों को अपने प्रेमपात्रों से वियुक्त होना पड़ा। प्रेम का माधुर्य बिरह को ठेप खाकर वाणी में मुखरित हो उठा। काव्यरचना ये लोग पहले से ही करते थे, पर पहले वह कल्पना की क्रीड़ा थी, अब जीवन का करुण संगीत बन गई।

कुछ ऐसे भावुक भी हैं जिनकी रचनाओं में प्रकृति का मुक्त-प्रेम प्रयुक्त हुआ है। द्विजदेव ऐसे ही हैं। यह तत्व थोड़ी थोड़ी मात्रा में तो सेनापति आदि में भी मिलता है पर उनकी और दृष्टियों से परीक्षा करने पर रीतिबद्ध श्रेणी में गणना करनी पड़ती है। कुछ लोग बख्शी हंसराज को भी रीतिमुक्त समझते हैं।

### ५—बख्शी हंसराज और स्वच्छंदधारा

बख्शी जी की रीतिमुक्तता का आधार उनका 'सनेह सागर' कहा जाता है। इसमें राधा कृष्ण का प्रेम वर्णन प्रबन्ध काव्य की शैली से किया गया है। राधा की सखी ललिता कभी कृष्ण को नंदगाँव में देखकर उन्हे राधा के योग्य वर समझती हैं। इसी प्रकार सुदामा बरसाने में राधा को देखकर कृष्ण के योग्य समझते है। दोनों ही अपने मित्रों से अपनी सम्मति प्रकट करते हैं। राधा और कृष्ण एक दूसरे का चित्र भी चोरी से बनवाकर मंगा लेते हैं। दोनों की कभी गोचरण के प्रसंग से ही भेंट होती है तो परस्पर आसक्त हो जाते हैं। उनकी प्रेम सगाई होती है। अंत में कवि ने प्रेम-विवाह को शास्त्र विवाह से सब प्रकार से श्रेष्ठ बनाया है। कवि की उक्ति है कि 'लोक वेद कुल धर्मनिते ये सब आचरण न्यारे है।' कवि के अनुसार प्रेम व्यापार में बुद्धि की चतुरता का गौण स्थान है। सुघड़ता तथा चतुरता तो प्रेम-विवाह में दासी बनकर आती है।

'जो सुनियत सबरी सुघराई और जिती चतुराई।
ह्वै दासी ते प्रेम उमंग सों दुलहिन के संग आई।

पुस्तक में राधाकृष्ण के प्रेम को प्रेम प्रबंधों की प्रचलित परंपरा के अनुसार वर्णित किया गया है इसलिये गुणश्रवण, चित्रदर्शन तथा स्वप्न-दर्शन आदि की कल्पना की गई है। वास्तव में व्रज के मुक्त वातावरण के लिए इस प्रकार की कृत्रिमताओं का प्रसंग अत्यंत अस्वाभाविक है। बख्शी

जी ने स्वप्न में राधा और कृष्ण की सोने की अंगूठी भी बदलवाई है। मोर मुकट बनमाली श्री कृष्ण के लिए यह उपहासास्पद ही सिद्ध होती है। कृष्ण यहाँ स्वच्छंद प्रेमी न होकर राजकुमार सदृश हैं जो अपने सखाओं द्वारा प्रेयसी को प्राप्त करते हैं। इसी नाटक में श्री कृष्ण का राधाविरह में जो अभिलाष दिखाया है वह 'आशिकाना' स्वभाव का हो गया है। वे राधा के पैरों की मेंहदी, बालों का कंघा आदि बनना चाहते हैं। यह अभिलाष उस कृष्ण को शोभा नहीं देता, जो भागवत के दशम स्कंध में यह कहते हैं कि मैं प्रेम करने वाली गोपियों से भी प्रेम प्रकट नहीं करता। मैं निरभिलाष हूँ।' बख्शी जी ने प्रेम की शराब का भी उल्लेख किया है। अतः बख्शी जी की वह कृति स्वच्छंद मार्ग की रचना नहीं कही जा सकती। रीति का अत्यधिक और भद्दा बंधन इसमें प्राप्त होता है। वर्ण्य विषय के आधार पर काव्यमार्ग का निर्णय नहीं किया जाता। वर्णन शैली के आधार पर किया जाता है। शैली के अनुसार बख्शी जी शास्त्रीय मार्गी हैं, स्वच्छंद मार्गी नहीं।

## ६. द्विजदेव और स्वच्छंद धारा

द्विजदेव के मुक्तक पद्यों में प्रकृति-प्रेम स्वच्छंद रूप से चित्रित हुआ है। प्रकृति भावों का आलंबन प्रतीत होती है, उद्दीपन नहीं है। 'शृंगार लतिका सौरभ' में इनकी समस्त रचनाएँ उपलब्ध हैं। इसके ऋतुवर्णन के पद्य इस दृष्टि से विशेष विचारणीय हैं। वृक्षावलियाँ वसंत का स्वागत करती हैं।

'डोलि रहे बिकसे तरु एकै, सुएकै रहे हैं नवाइकै सीसहि।
'त्यौं द्विजदेव मरंद के व्याज सों एकै अनंद के आँसू बरीसहि।'
तेसेई कै अनुराग भरे कर पल्लव जोरिकै एकै असीसहिं'।[1]

इसी प्रकार 'मालती आदि लतारूपी बालिकाएँ अपने पुष्पों के व्याज से बसंत पर खील बरसाती है। लताएँ नाचकर उसका मन हरण करती हैं। भौंरे चारणों की तरह उसका स्तुतिगान करते हैं। सारा बन फूलों का झर लगाकर 'चिरजीवो बसंत' की ध्वनि लगाते हैं। कोई युवक चिंतित है। वह मालती के नीचे अँगूठे से जमीन कुरेद रहा है। दिशाओं

१—शृंगार लतिका सौरभ २७
२—वही २८

को देखकर भी नहीं देखता। जंघा पर कुहनी और हाँथ पर मुँह रक्खे चिताओं में मग्न है।[१]

इस प्रकार द्विजदेव ने लगभग ३३ पद्य वसंतवर्णन में लिखे हैं। इससे प्रकृतिप्रेम की प्रमुखता अतएव प्रकृति की स्वच्छंदता का आभास स्पष्ट मिलता है। पर इतना ही स्वच्छंदमार्गी सिद्ध करने के लिये पर्याप्त नहीं है। ऋतुवर्णन या बारहमासा लिखने की प्रथा तो रीतिबद्ध कवियों में भी प्राप्त होती है। किसी में कुछ कम और किसी में कुछ अधिक अपने अभिनिवेश के कारण हो सकती है। द्विजदेव रीतिपरंपरा से सर्वथा मुक्त नहीं प्रतीत होते। प्रकृति की नागरिक शोभा ही इनका काव्य विषय बनी है, जो प्राचीन परंपरा के अंतर्गत कही जायगी। गुलाब, चमेली, सेवती आदि के समान ही बबूल, नीम आदि का भी वर्णन होता तो वह स्वच्छंद प्रकृतिप्रेम कहा जा सकता था। वन में केवल ढाक आया है जिसकी प्राचीन परंपरा है। वह भी मानिनी बालाओं को मनानेवाला है।[२]

'किंसुक जातन कौ कल्पद्रुम मानिनी बालन हू कौ मनायक'

जंगल में कोयल, भौरे, पिक, चातक आदि पुराने पक्षियों ने ही शोर मचाया है। उल्लू, लोमड़ी, भेड़िये आदि ने नहीं। प्रकृतिवर्णन की प्रचुरता तो सेनापति में भी पर्याप्त है। पर केवल इसी आधार पर स्वच्छंदमार्गी वे नहीं कहे जा सकते। प्रयोक्तव्य और प्रयोग का प्रकार दोनों का ही काव्य-मार्ग के निर्धारण में उपयोग किया जाता है। इस तरह द्विजदेव में स्वच्छंद प्रकृति का कुछ ही अंश प्राप्त होता है। आधुनिक काल में श्रीधर पाठक की सी प्रकृति-प्रेम-प्रवृत्ति इनमें होती तो ये स्पष्टतः स्वच्छंदमार्गी कहे जा सकते थे।

### ७–आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी और स्वच्छंद धारा

आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इस धारा को 'रीतिमुक्त' कहा है और उसमें उन्मुक्त प्रेम के कवियों के अतिरिक्त नीतिविज्ञान की रचनाएँ करने-वालों तथा प्रबंधकारों की भी गणना की है। उन्मुक्त प्रेम के कवियों में बेनी कवि को भी लिया है। द्विवेदीजी के अनुसार 'उनकी कविताओं में

१—वही ३३

२—वही ७

घनआनंद और बोधा के समान स्वच्छंद प्रेमधारा का आभाप मिलता है।[1] इनके विषय में विद्वानों का अनुमान है कि इन्होंने कोई रीति ग्रंथ जरूर लिखा होगा, इनको ऐसी कोई रचना अभी तक प्राप्त नहीं हुई। इसलिये द्विवेदी जी उन्हें स्वच्छंद धारा के अंतर्गत ही मानते हैं। वास्तव में विनिगमक प्रमाण न होने से इस विषय में किसी प्रकार का निर्णय करना कठिन है। जितनी रचनाएँ उनकी उपलब्ध हैं उनमें ही द्विवेदी जी ने प्रेम की स्वच्छंदता के दर्शन किए हैं। जो सवैया उन्होंने उद्धृत किया है वह यह है.........

'कबि बेनी नई उनई है घटा मोरवा वन बोलत कूकन री।
छहरैं बिजुली छिति मंडल पै लहरै मन मैन भभूकन री।
पहरौ चुनरी चुनि कै दुनही संग लाल के झूलिए झूकन री।
रितु पावस यों ही बितावती हो मरिहौ फिर बावरी हूकन री।

पर इस पद्य में तो स्पष्ट रूप से प्रकृतिवर्णन शृंगार रस का उद्दीपन विभाव है। कोई ऐसी विशेषता यहाँ नहीं प्रतीत होती जिसके आधार पर कवि को रीतिमुक्त कहा जा सके। नीतिविज्ञान की रचनाओं तथा प्रबंध काव्यों को रीतिमुक्त धारा के अंतर्गत उनके केवल बाह्याकार के आधार पर नहीं समझा जा सकता। 'रीतिबद्धता' या रीतिमुक्तता' प्रतिपादन शैली के भेद हैं। प्रतिपाद्य विषय या काव्यभेदों के भेद नहीं। प्रबंध काव्य दोनों प्रकार से लिखा जा सकता है। उदाहरण के लिये सूदन के 'सुजान चरित्र' को रीतिमुक्त प्रबंधकाव्य नहीं कर सकते। इसी प्रकार रसनिधि के मुक्तकों में फारसी के अनुकरण के अतिरिक्त आत्मानुभूति नहीं के बराबर है। देखना तो यही होता है कि कवि ने रचना करते समय काव्यादर्शों के नियम उपनियमों को परंपरा का अनुसरण किया है या आत्मानुभूति की अभिव्यक्ति के लिये उसकी उपेक्षा की है। रीतिकाल के जो प्रबंधकार कवि हैं उनमें पर्याप्त मात्रा में काव्यशास्त्र के नियम उपनियमों के अनुवर्तन की प्रवृत्ति वर्तमान है। इसलिये उन्हें रीतिमुक्त इस अर्थ में तो कहा जा सकता है कि उन्होंने अलंकार, नायिकाभेद, नखशिख आदि के नियमों की न तो रचना की और न उनके अनुसार बिहारी की तरह फुटकल पद्य बनाए। पर चिंतन इनका रीतिमुक्त था यह नहीं कहा जा सकता। इन लोगों को प्रबंध के क्षेत्र जो सफलता नहीं मिली उसका कारण यह है कि इनका चिंतन रीति से

१—हिंदी साहित्य, पृ० ३४१।

स्वतंत्र नहीं था। नीतिविज्ञान की रचनाओं को यदि काव्यकोटि में लिया भी जाए तो रीतिमुक्तता में जो कल्पना की उच्चता और भावावेग का भाव अंतर्निहित रहता है वह उनमें नहीं प्राप्त होता। अतः उन्हें रीतिमुक्त कहना युक्तिसंगत नहीं। हाँ इस अर्थ में इन्हें भी रीतिमुक्त कह सकते हैं कि इन्होंने नायिकाभेद, नखशिख आदि की रचनाएँ नहीं कीं। द्विवेदी जी ने घनआनंद को स्वच्छंद प्रेम का कवि बताया है तथा आलम, बोधा आदि के विषय में 'स्वच्छंद प्रेम-प्रवाह' का उल्लेख किया है।[1] इस तरह उनकी रीतिमुक्त काव्यधारा विषयक धारणा कुछ स्पष्ट प्रतीत नहीं होती। उनकी यह उक्ति कि 'रीतिमुक्त साहित्य की भी कई धाराएँ हैं। कुछ तो रीतिमुक्त शृंगारी कविताएँ हैं, कुछ पौराणिक और लौकिक प्रबंध-काव्य हैं कुछ नीति और उपदेश विषयक कविताएँ हैं और भक्ति और ज्ञान विषयक उपदेश के काव्य हैं—गंभीर विवेचन की अपेक्षा रखती है। 'रीतिमुक्त का तात्पर्य यदि रीतिग्रंथों की रचना से मुक्त होना माना जाए तो अवश्य ये सब रीतिमुक्त हैं पर फिर तो 'रीतिकाल के अन्य कवि' सभी इसमें आ जाएँगे और बिहारी जैसे भी उसी में परिगणित होंगे। इसका अर्थ यदि रीति के प्रभाव से मुक्त किया जाए तो ये इस श्रेणी में नहीं आ सकते।

८—समाहार

इस तरह रीतिकाल में निरापदभाव से जिन्हें स्वच्छंदधारा के कवि कहा जा सकता है वे तो घनानंद, बोधा और ठाकुर ही हैं। आलम दो माने जाएँ तो एक आलम भी इस काल में आ जाते हैं उन्हें मिलाकर चार होते हैं। अन्यथा तीन ही कवि इस धारा के ठहरते हैं। इसमें भक्ति-काल के रसखान तथा आलम और रीतिकाल के बोधा तथा ठाकुर के काव्य मार्ग आदि का विवेचन अन्यत्र किया है। यहाँ आनंदघन की काव्य प्रवृत्ति का विमर्श किया जाता है।

---

१—आलम के विषय में वे लिखते हैं 'इस प्रकार शेख आलम की कविता में स्वच्छंद प्रेमधारा के भाव प्रचुर मात्रा में मिलते हैं।

हिंदी साहित्य, पृ० ३४१;

बोधा के विषय में 'इनकी रचनाओं में रीतिकवियों से भिन्न एक प्रकार के स्वच्छंद प्रेमभाव का उल्लास मिलता है।

वही ३४७.

प्रस्तुत निबंध का विवेच्य विषय स्वच्छंद प्रेम की काव्यधारा है। उसका नाम चाहे कुछ भी रख लिया जाए। कुछ लोगों ने स्वच्छंदधारा शब्द का व्यवहार अंग्रेजी साहित्य की रोमांटिक काव्यधारा के अर्थ में किया है जैसा कि आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने अपने इतिहास में। पर लेखक का तात्पर्य स्वच्छंद प्रेम की काव्यधारा से है। रोमांटिक काव्यप्रवृत्ति से नहीं है। वह प्रवृत्ति तो अंग्रेजी साहित्य की अपनी है। यहाँ तो उन कवियों की काव्यप्रवृत्ति का विवेचन अभीष्ट है जो हिंदी साहित्य के प्रेमी कवि हैं और जिनका प्रेम स्वच्छंद है। इसी धारा को स्वच्छंद प्रेम की काव्यधारा लेखक ने कहा है। घनानंद इस धारा के सर्वश्रेष्ठ कवि हैं। उनके काव्यादर्शों तथा काव्यप्रवृत्ति का विवेचन किया जाता है।

## स्वच्छंद धारा की विशेषताएँ

### १—मनोवेग तथा प्रेम की स्वच्छंदता

इस धारा के कवियों में सब से पहली विशेषता तो यह है कि ये अपने मनोवेगों के प्रवाह में बहकर कविता लिखा करते थे। इनकी दृष्टि में काव्यशास्त्र के नियम उपनियम नहीं रहते थे। इसलिये इनके काव्य में प्रेम की जीवनगत स्वच्छंदता तथा काव्यगत स्वच्छंदता दोनों के दर्शन होते हैं। इनकी दृष्टि प्रेमभाव की अनुभूति पर अधिक रहती थी। उसी का ये लोग काव्य में चित्रण करते थे। इसका फल यह हुआ कि इन लोगों की अंतर्दृष्टि प्रेमानुभूति को पहचानने में बड़ी व्यापक और सूक्ष्म हो गई। इनका प्रेम केवल नारी के स्थूल शरीरसौंदर्य तक ही सीमित न रहा। वह ईश्वर-पर्यंत ऊँचा उठा और समस्त विश्व का प्रेम इस शरीरोत्थ ईश्वरपर्यवसायी प्रेम में समाने लगा। यह दृष्टि की व्यापकता थी। सूक्ष्मता के कारण प्रेम के शरीर संसर्ग की ही रमणीयता ये लोग नहीं देखते थे। मानस संसर्ग की रमणीयता इन्हें अधिक रुचिकर थी। मानस संसर्ग की रमणीयता के कारण इनकी रचनाओं में अश्लील मुद्राएँ, अश्लील चेष्टाएँ या रूप सौंदर्य के खुले वर्णन नहीं मिलते। प्रिय के संयोग में मनोदशाओं के विविध रूपों के प्रदर्शन में ये लोग लग जाते हैं। इसके अतिरिक्त प्रेम का बाह्य पक्ष इनका इतना प्रबल नहीं था जितना आंतरिक पक्ष क्योंकि दृष्टि ही आंतरिक थी। फलतः तीन तत्वों की प्रधानता इनकी काव्यप्रवृत्ति में मिलती है। प्रेम

के स्वच्छंदरूप ( जीवनगत स्वच्छंद एवं काव्यगत स्वच्छंद ) की अनुभूति तथा चिंतन में अंतर्दृष्टि साथ ही मनोवेगों के आवेगों का काव्य में प्रदर्शन।

तुलना के लिये रीतिमार्ग के कवियों को लें तो इस पद्धति से वे सर्वथा विपरीत पड़ते हैं। रीतिकारों ने प्रेम शृंगार का कितना ही वर्णन किया हो पर वह उनके जीवन की अनुभूति नहीं थी। ये लोग एक चौथाई भक्त होते थे, एक चौथाई प्रेमी और दो चौथाई में कवि और आचार्य। इसलिये स्वच्छंद प्रेम का एकांतिक रूप ये अपने काव्य में नहीं दे सके। प्रेम इनकी अनुभूति न थी। इसलिये न तो उसमें मनोवेगों का आवेग मिलता है, न जीवनगत स्वच्छंदता ही प्राप्त होती है। दूती, परिजन, सखी अभिसार आदि से घिरी नायिका के हृदय की अंतर्दशाओं का इन्हें परिचय नहीं। उनके सहेट-स्थल, सपत्नीदाह, लघु गुरु मान आदि ही इनके काव्य में आते रहे हैं। दृष्टि की व्यापकता के अभाव में प्रेम केवल नायिका तक सीमित रहता है उसमें किसी प्रकार की उच्चता के दर्शन नहीं होते। रहस्यादि की भावना जैसी आनंदघन के कवित्त सवैयों में यत्र तत्र मिलती है वह यहाँ नहीं। उनका प्रेम तो राधाकृष्ण के निकट पहुँचकर भी अपनी स्थूलता नहीं छोड़ सका। अंतर्दृष्टि के अभाव का फल तो इनके सुरतांत, विपरीत रति आदि के असंस्कृत वर्णनों में स्पष्ट हो जाता है। संयोग काल में प्राकृत चेष्टाओं के अतिरिक्त इन्हें कुछ सूझा ही नहीं।

## २–कृत्रिम व्यापारों का त्याग

दूसरी विशेषता प्रेम व्यापारों के कृत्रिम रूपों के त्याग की है। स्वच्छंद धारा के कवियों की चेतना विरह और मिलन दोनों में प्रेमियों के हृदयों के अंतस्तलों को उद्घाटित करने में ही लगी रहती है। बाह्य कृत्रिमताओं को सोचना, उनका वर्णन करना इन्हें न रुचता और न सूझता है। प्रेम को ये लोग जीवन की आंतरिक, गोपनीय, वस्तु समझते हैं। उनके प्रदर्शन की अस्वाभाविक चेष्टाओं को निरर्थक मानते हैं। बोधा और ठाकुर ने अनेक बार यह प्रतिपादन किया है कि किसी पर प्रेम प्रकट करने से अपने उपहास के अतिरिक्त और कोई लाभ नहीं। आनंदघन प्रेमहीनों को, भले ही वे बुद्धि के धनी हों, प्रेम के क्षेत्र में वैसे ही मानते हैं जैसे सुंदरी के रूप लावण्य की परख के लिये अंध। घनआनंद का प्रेमी तो स्वयं ही अपनी प्रेमभावना को नहीं पहचान पाता। वह कहे किससे ? यहाँ तो 'बूझत बूझत बौरई सूझे' है।

इसके फलस्वरू सहेट की लुका-छिपी, विदग्धा के विदग्धालाप, अभिसारिका के भेद या सखी, दूती आदि का प्रेमिका बनना इत्यादि बातें इनके काव्य में नहीं आईं। रीतिमार्गी कवियों ने इन्हीं मार्गों का अधिकतर वर्णन किया है। रीतिमार्गी कवियों की प्रेम-व्यापार-वक्रता के विरुद्ध ये लोग तो यह मानते थे कि—

"अति सूधो सनेह को मारग है जहाँ नेक सयानप बांक नहीं"

३–भावप्रधानता—

स्वच्छंद प्रेमधारा के कवियों ने प्रेम को हृदय की शुद्ध, निश्छल भाव-धारा माना है, बुद्धि का उसमें गौण स्थान है। रीतिमार्गी कवि बुद्धि के बल से ही भाव का अनुमान करते थे और बुद्धि के बल से प्रेम के बाह्यरूप-विधान का बंधान करते थे। ये लोग हृदय को प्रमाण मानते हैं। बुद्धि को नहीं। अंगरेजी साहित्य के रोमांटिक कवि भी इसी मान्यता के हैं।[1]

४–आत्मनिवेदन

प्रेमानुभूति कवि की जीवनगत है इसलिये उसे वह स्वयं ही प्रेमी बनकर प्रकट करता है। अतएव आत्मनिवेदन की शैली इन कवियों ने अपनाई है। रीतिमार्गी लोग सखी, दूती आदि द्वारा प्रेम निवेदन करते हैं। उसका कारण यही है कि उनका हृदय उसे अपना नहीं सका है। बुद्धि द्वारा कल्पित भाव हृदय के अपने नहीं बने। काव्य शैली के रूप में यह पद्धति फारसी उर्दू के शायरों की है। स्वच्छंद मार्गियों ने वहीं से यह प्रेरणा ली है। पर ढंग इनका अपना है। रीतिमार्गी कवि प्रेम निवेदन को पारंपरिक बनाने में जिस सामाजिक शास्त्रीयता की रक्षा करता है उसकी ये लोग स्वच्छंदता के कारण उपेक्षा करते हैं।

५—प्रेम का लौकिक पक्ष

इनमें रसखान, आनंदघन और आलम प्रेम के अनुभूतिपक्ष के गायक हैं। ठाकुर और बोधा में उसका लौकिक पक्ष भी आया है। लोक में प्रेम के निर्वाह की कठिनता सर्वाधिक होती है। कष्टों से पीड़ित प्रेमी स्वयं भी प्रेममार्ग से विरत हो सकता है और बाधाएँ भी बलात् उसे हटा सकती

---

१–देखिए–रोमांटिक प्रवृत्ति का मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण, इसी अध्याय में।

हैं। सच्चा प्रेमी इन बाधाओं से डरता नहीं है। वह अपने जीवन की साधना हर प्रकार से पूर्ण करता है। बोधा तथा ठाकुर ने प्रेम के निर्वाह पक्ष पर अधिक बल दिया है। इसलिए उनका प्रेम 'तलवार की धार पै धावनो' है। यह भी स्वच्छंद मार्गी कवियों की एक विशेषता है। रीतिमार्गी कवियों का इस दशा में भी ध्यान कम क्या गया ही नहीं।

६—विरह

विरहवर्णन भी इन कवियों का रीतिमार्गियों के विरहवर्णन से भिन्न है। ये लोग वैसे तो संयोग में भी अंतर्मुख रहते हैं पर विरह में वह अंतर्मुखता और अधिक बढ़ जाती है। उसके कारण प्रिय के विरह में जो इन्हें मार्मिक पीड़ा होती है उसे भिन्न भिन्न प्रकारों से वर्णन करते हैं। कभी तो वे उन्मत्त की सी चेष्टाओं द्वारा हृदय की व्यथा व्यक्त करते हैं। जैसे—

अंक भरौं चकि चौकि परों कब्हूंक लरौं छिन हो मैं मनाऊँ।
देखि रहौं अनदेखें दहौं सुख सोच सहौं जु लहौं सुनि पाऊँ।
जान तिहारी सौं मेरी दसा यह को समझै अरु काहि सुनाऊँ।
यौं घनआनँद रैनदिना नहिं बीतत जानियै कैसें बिताऊँ।

सुहि० ३३३

कभी हृदय की अंतर्दशाओं का ही सीधा विश्लेषण करने लगते हैं। जैसे—

घूमत सीस, लगै कब पायनि, चायनि चित्त मैं चाह घनेरी।
आंखिन प्रान रहे करि ध्यान सुजान सुमूरति मांगत तेरी।
रोम ही रोम परी घन आनँद काम की रोर न जाति निबेरी।
भूलनि जीतति आपुनपौ बलि भूलौ नहीं सुधि लेहु सबेरी।

सुहि० ३४३

× × ×

ये ऊहात्मक पद्धति से विरहव्यथा की नाप जोख नहीं करते। इनका वियोग बड़ा व्यापक है। वह संयोग में भी बना रहता है। पर-ये वियोग में प्रिय के शरीर सुख की कामना नहीं करते। न शरीर सुख का

स्मरण करते हैं। अपनी मर्म कथा का उद्घाटन तथा प्रिय के सांनिध्य की कामना, इनका ध्येय रहता है।

रीतिमार्गी कवि संयोग में वहिर्मुख तथा वियोग में अंतर्मुख हो जाते हैं।' पर उनकी वियोग व्यस्थाएँ बुद्धि द्वारा अनुमित होती हैं। स्वयं अनुभूत नहीं। इसलिए उपमानों की अतिशयोक्तियों से उसकी मात्रा का ऊहन करते हैं। वियोगिनी को इतनी पीड़ा है कि गुलाब जल की शीशी औंधा देने पर सारा जल बीच में ही भाप बन कर उड़ जाता है। यह ऊहात्मक शैली इसलिए है कि वे ये नहीं जानते कि उस समय हृदय, मन, आँख, कान, नाक, प्राण, आदि की क्या दशाएँ होती हैं। स्वच्छंद मार्गी कवि उन अंतर्दशाओं में से एक एक के अनेकों स्वरूप जानते हैं, उसका वर्णन, विश्लेषण करते है। इससे इनका समस्त काव्य आंतरिक शैली का और रीतिमार्गीयों का वाह्य शैली का बन जाता है।

७—आत्मानुभूति

रीतिमार्गियों के विपरीत इन्होंने आत्मानुभूति को काव्य का विषय बनाया है। रीतिमार्गी, लोकानुभूति का वर्णन करते थे। उनका कार्य परिचित वस्तु पर ही कला की नक्काशी करना था। इनका कार्य अपरिचित अनुभूतियों को प्रेमियों के समक्ष उपस्थित करना था। इसलिये इनके रिझवार कम थे, क्योंकि 'पहचान नहीं उहि खेत सो जू"। उधर इस भावरत्न का सर्वथा अभाव है। आनंदघन का यह कवित्त इस तथ्य का उपयुक्त दृष्टांत बनता है।—

लाजनि लपेटी चितवनि भेद भाय भरी
लसति ललित लोल चल तिरछानि में।
छवि को सदन गोरो बदन रुचिर भाल
रस निचुरत मीठी मृदु मुसक्यानि में।
दसन दमक फैलि हियै मोती माल होनि
पिय सों लड़कि प्रेम पगी बतरानि में।
आनंद की निधि जगमगाति छबीली बाल
अंगनि अनंग रंग ढुरि मुरि जानि में।

इस प्रकार के स्वानुभूति वर्णन रीतिमार्गी कविताओं में नहीं के बराबर है।

८—प्रेम का विषय एकांतिक तथा आत्यंतिक स्वरूप

स्वच्छंद मार्गियों का प्रेम आत्यंतिक एकांतिक तथा विषम हैं। प्रेमप्रसंग में बताया गया है कि प्रेम की उच्चता तथा उदात्तता के लिये विषमता अत्यंत अपेक्षित है। स्वच्छंद प्रेम का चरम उत्कर्ष विषमता में ही निष्पन्न होता है। सम प्रेम पारिवारिक होता है। रीतिमार्गियों ने जो सम प्रेम को अपनाया वह संस्कृत साहित्य के प्रभाव के कारण। संस्कृत साहित्य में पारिवारिक प्रेम को ही श्रेष्ठ माना है।

९—प्रबंध निपुणता

स्वच्छंदमार्गियों में प्रबंधरचना की निपुणता भी मिलती है। आलम और बोधा ने तीन सफल प्रबंध काव्य लिखे हैं। रीतिमार्गियों में इसका सर्वथा अभाव है।

१०—लोक जीवन का ग्रहण

स्वच्छंदमार्गी कवियों ने लोक जीवन के मंगल-मोद-पक्ष को भी लिया है। प्रसिद्ध पर्व त्यौहारों पर रीतिमुक्त शैली में उत्तम रचनाएँ की हैं। अखती, हरियाली तीज, झूला, बटपूजन आदि अनेक त्यौहार ठाकुर के काव्य में वर्णित हुए हैं।

११—भाषा

भाषा का परिमार्जन तथा व्यवस्थापन भी इन लोगों के द्वारा हुआ है। ठाकुर ने लोकोक्तियों के प्रयोग द्वारा, रसखान ने मुहावरों द्वारा, तथा आनंदघन ने लक्षणा, मुहावरे, व्याकरणशुद्धि, आदि गुणों से भाषा के स्वरूप को आढ्य तथा सुसंस्कृत बनाया है। आनंदघन ने भाषा में अभिव्यक्ति के अनेकों ऐसे नवीन मार्ग खोले हैं जो इनसे पूर्व किसी की दृष्टि में नहीं आए थे।

इस मार्ग के सर्वश्रेष्ठ कवि आनंदघन हैं, इसलिए उनकी काव्यादर्श की मान्यताएँ तथा काव्यशैली के आधार पर मार्गनिर्धारण का प्रयत्न करते हैं।

## ड– घनआनंद की काव्यप्रवृत्ति

१—काव्यादर्श

घनआनंद की काव्यप्रवृत्ति पहचानने के लिए यह अत्यंत सहायक होगा कि हम यह जान लें कि वे स्वयं काव्य का आदर्श क्या मानते हैं। इनके

समय में रीतिमार्गी काव्यादर्श सर्वमान्य थे। सभी लोग उनका पालन करना आवश्यक समझते थे। वे आदर्श काव्य के वाह्य रूपों को सँवारने सजाने के ही थे। अनुभूति पक्ष पर किसी का ध्यान नहीं था। अनुप्रासमयी शब्दावली, छंदों में यतिलय का सुष्ठु विधान, दोषों का परिहार आदि गुण श्रेष्ठ कविता के लिये अनिवार्य माने जाते थे। रीतिमार्गी काव्यादर्श सेनापति के निम्नलिखित दो कवित्तों में भलीभाँति समाहृत किए गए हैं—

दोष सो मलीन गुनहीन कविताई है तो,
कीने अरबीन परवीन कोई सुनि है।
बिनु ही सिखाए सबु सीखिहैं सुमति जो पै,
सरस अनूप रसरूप यामें धुनि है।
दूपन को करिबौ कवित्त बिन भूषन को,
जो करैं प्रसिद्ध ऐसो कौन सुरधुनि है।
राम अरचतु सेनापति चरचतु दोऊ,
कवित रचत याते पद चुनियत है।

तथा

राखति न दोषै पोषै पिंगल के लच्छन कों,
बुध कवि के जो उपकंठ्हि बसत है।
जो पै पद मन को हरष उपजावत है,
तजै न रसै जो छंद वंद सरसत है।
अच्छर है बिसद करत ऊखैं आपस में
जाने जगती की जडताऊ बिनसत है।
मानैं छविता की उदवति सबिता की
सेनापति कविता की कविताई बिलसत है।[१]

इन कवित्तों में काव्य के निम्नलिखित आदर्श व्यक्त किए गए हैं।

१—कविता दोषयुक्त तथा गुण रहित न हो।

२—रस की सरस ध्वनि हो।

३—अलंकारों का प्रयोग अवश्य हो।

४—कविता में भक्ति का पुट हो।

---

१—सेनापति—कवित्तरत्नाकर

५—पिंगल शास्त्र का विरोध न हो।

६—विद्वानों का मनोरंजन कर सके।

७—शब्दावली विशद् हो।

स्पष्ट है कि इनमें कलापक्ष की प्रधानता है हृदयपक्ष की नहीं।

१—आनंदघन ने काव्य के आदर्श कुछ तो प्रत्यक्षरूप से व्यक्त किए हैं कुछ अप्रत्यक्षरूप से। प्रेम के प्रसंग में यह दिखाया गया है कि उन्होंने प्रेमहीनों की निंदा की है। वहां प्रेमहीन से कवि ही अभिप्रेत हैं जो रीतिमार्गी थे। उनमें अनुभूति की शून्यता दिखाकर कवि ने व्यक्त करना चाहा है कि अनुभूतिहीन व्यक्ति कवि नहीं हो सकता। इनके समकालीन कवि प्रेम के ही वर्णयिता थे। पर व्यक्तिगत प्रेमानुभूति उनको न थी। कवि ने उसी का काव्य में महत्व बताकर अपने को उनसे पृथक सिद्ध किया है। वे ऐसे लोगों पर दया प्रकट करते हैं जो शास्त्र या बुद्धि के चक्षुओं से प्रेम के हर्ष विषाद का अनुमान किया करते थे। बुद्धि के नेत्र हृदय नेत्रों की तुलना में मोर पंख के समान केवल शोभादायक हैं। भाव की गहराई तक वे नहीं पहुँच सकते। प्रेमानुभूति की साक्षी तो उनकी ही आँखें हो सकती हैं जिनके हृदय में चाह की मीठी पीर उठती हो।

रीतिकाल के कवि भावों को बुद्धिगम्य समझकर उसी से उन्हें काव्य-निबद्ध करते थे। आनंदघन ने सच्ची अनुभूति को बुद्धि से परे सिद्ध किया है। 'सुरति सुख' भूल के जागने पर ही जागता है[१]।

प्रेमानुभूति में बुद्धि दासी है और रीझ पटरानी[२], तत्व का बोध बौरानि ('तत्व बोध बौरानि में') में ही होता है। बुद्धिकवियों के प्रेमकथन को नीर-मंथन के समान निष्फल बताते हैं। उन्हें वाणी के रहस्य का अनभिज्ञ, ठंडे हृदय के तथा जड़ कहा है। वे लोग कठ प्रेम का निर्वाह करते हैं। उनसे कवि का मेल नहीं हो सकता।

बात के देस तें दूरि परे जडता नियरे सियरे हिय दाहैं।
चित्र की आँखिन लीनें विचित्र महारस रूप सवाद सराहैं।

---

१—सुहि० ३९६,

२—वही ४८,

नेह कथैं, सठ नीर मथैं, हठ कै कठप्रेम को नेम निबाहै।
क्यों घनआनंद भीजै सुजाननि यौं अमिले मिलिबो फिरि चाहैं।[1]

\+ \+ \+

२—काव्य क्षेत्र में ब्यौरेवार भावों का वर्णन कवि ने उत्तम माना हैं। जिनकी निजी अनुभूति कुछ नही होती वे बहुत से भी एक सा ही वर्णन किया करते है। वर्ण्य विषय वस्तु हो या भाव उसका ब्यौरा नहीं दे सकते। कला में इस ब्यौरे का ही महत्व है। वही व्यक्तित्व है। रीतिमार्गी कवियों में अलंकारों की योजना, गुणों का समाश्रयण, दोषों का परिहार, शब्दों की बाजीगरी आदि तो इतनी थी कि कोई क्या समता करता। पर निजी अनुभूति द्वारा प्राप्त होने वाला 'ब्यौरे का वर्णन' नहीं था। नायक नायिका आदि के भेद उपभेद बढ़ाना 'ब्यौरा' नहीं है। अपनी निजी अनुभूति से वस्तु की व्यक्तिगत विशेषताओं का परिचय देना 'घनआनंद का ब्यौरा' है। उसके बिना काव्य में स्थूलता आ जाती है। सभी वर्णन एक से हो जाते हैं। ब्यौरे से हीन कवि मूढ़ है।

मही दूध सम गनै हंस बग भेद न जानै।
कोकिल काक न ज्ञान काँच मनि एक प्रमानै।
चंदन ढाक समान राँग रूपौ संग तोलैं।
बिन विवेक गुन दोष मूढ़ कवि ब्यौरि न बोलैं।[2] सु हि० २८५

३—आनंदघन जी के अनुसार विषादों का वर्णन करने वाला काव्य ही उत्तम है। सच्चे कवि को विषादों का अनुभविता होना चाहिए। नहीं तो उसका हर्ष प्रधान काव्य भी रुदन सा निरर्थक हो जाता है। अनुभूति प्रधान काव्य करुण ही होता है। सच्ची अनुभूति तभी आती है जब कवि का अपना मर्म आहत हुआ हो। वाणी की उछल कूद से मर्म का पता नहीं लगता। प्रेमाग्नि लगने पर ही आनंद का झड़ लगता है। यदि कवि को रोना नहीं आता हो तो गाना भी रोने के समान है।

मरम भिदै न जौलौं, मरम न पावै तौ लौं।
मरम्महि भेदे कैसे सुरति घँघोइवौ।

---

१—वही ३८३
२—वही २८५

'प्रेम आगि जामै लागै झर घनआनंद कौ।
रोइबो न आवै तौ पै गाइबौ हू रोइबौ।[१]'

४—भाषा की बाहरी चमक दमक का काव्य में विशेष महत्व नहीं। भाव की तन्मयता ही अपेक्षित होती है।

'समझि समझि बातें छोलिबो न काम आवै।
छावै घनआनंद न जौ लौं नेह बौरई।[२]'

५—काव्य कला में भाषा उपेक्षणीय तत्व नहीं। उसका बड़ा महत्व है। पर वह हृदय के भावों की वाहिनीमात्र होनी चाहिए। उसका उद्गम भावमग्न हृदय से हो।

अक्षर का महत्व बताते हुए कवि कहता है कि 'हृदय को छलने का साधन भी अक्षर ही है और उसे तृप्त करने का भी साधन वही है। यद्यपि सत्य अक्षर से दूर है, पर अक्षर ही उसका परिचय कराता है। भावमग्न होकर अक्षर की गति जानने पर तत्व बोध हो जाता है।

'अच्छरै मन को छरै बहुरि अच्छर ही भावै
रूप अच्छरातीत ताहि अच्छरै बतावै[३]'
'तत्व बोध बौरानि मे अच्छर गति अच्छर लहै'

पर 'वाणी मौन का घूंघट डाल कर हृदय के भवन में दुलहिन की तरह बैठी रहती है। वह रसना की सखी के साथ कान की गली में होकर चित्त शैय्या पर पहुँचती है। सुजान घनी रिझवार होकर उसे बूझ के अंक में लेते हैं और उससे विलास विहार करते हैं'।[४] 'शब्द वक्ता के सूक्ष्म श्वास प्रश्वासों का ही पवन पट है जो अनुराग के रंग में रँगा रहता है। वह बुद्धि का खेल नहीं प्राणों का वाह्य रूप है। लगन में वाणी का स्वर भिन्न ही प्रकार का हो जाता है।'

'सबद सरूप बहै जानन सुजान चहै,
अचिरज यहै औरै होत सुर लाग मैं।

---

१—प्रकीर्णक ३०
२—वही ३१
३—वही ७१
४—सुहि० १६२

'सुक्षन उसास गुन बुन्यौ ताहि लखै कौन
पौन पट रंग्यौ पेखियत रंग राग में।'[1]

६—कवि को सूक्ष्मदर्शी होना चाहिए। साधारण प्रतीत होने वाले संसार के अनेक रूप व्यापारों में सूक्ष्मदर्शी के लिये 'बात' अर्थात् वर्णनीय पदार्थ विद्यमान रहते है। आँख मुँदने में, सोने-जागने में, सर्वत्र 'बात' रहती है। यह अनूप सरूप और अरूप सभी प्रकार ही होती है। बात की बात में 'बात' देखने की सूक्ष्मता सर्वत्र होनी चाहिए। द्रष्टा के नेत्र और श्रोता के कानों के बीच में 'मौन बखान' विद्यमान रहता है।[2]

७—प्रयत्न पूर्वक बनाई गई कविता उत्तम नहीं मानी जाती। किसी वस्तु की अंत:प्रेरणा से जब हृदय भावविभोर हो जाए तभी श्रेष्ठ कविता की रचना हो सकती है। काव्य भावपूर्ण हृदय की स्वत:निसृत वाणी होता है। घनआनंद ने अपने विषय में कहा है कि 'जब सुजान के तीक्ष्ण कटाक्ष-बाणों से हृदय आहत हो जाता है और प्राण प्यासे होते हैं तो काव्य के भाव आनंद के घनों के समान उमड़ते हुए सुजान की ही ओर से आते हैं। लोग लगकर कवित्त बनाते हैं। पर मुझे तो मेरे कवित्त ही बना लेते है।[3]

इस तरह घनआनंद के सात काव्यादर्शों का पता चलता है।

१—काव्य में भावानुभूति ही सर्वप्रमुख है।

२—व्यक्तिगत अनुभूति के बल पर वर्ण्य भाव या वस्तु का ब्यौरेवार ऐसा वर्णन हो जो उसी वस्तु के स्वभाव का परिचायक बने।

३—करुण काव्य ही श्रेष्ठ होता है पर करुणा की अनुभूति व्यक्तिगत रूप से मर्माहत हुए बिना नहीं होती।

४—भाषा की बाहरी सजावट या निष्प्रयोजनवक्रता काव्य में नहीं होनी चाहिए।

५—कवि की वाणी उसके हृदयगत भावों का ही वाह्य आकार होना चाहिए।

---

१—सुहि ४४२
२—सुहि ४२४
३—वही २२८

६—कवि को सूक्ष्मदर्शी होना चाहिए।

७—बिना किसी अंतः प्रेरणा के प्रयत्न पूर्वक बनाया गया काव्य श्रेष्ठ नहीं होता।

**ब्रजनाथ के काव्यादर्श**

इसके अतिरिक्त इन्हीं के समकालीन तथा संग्रहकर्ता ब्रजनाथ ने इनकी कविता की प्रशंसा में उसके कतिपय गुणों का वर्णन किया है। इसी प्रसंग में उन्हें भी देख लें तो इनके काव्यमार्ग का निर्धारण किया जा सकता है। ब्रजनाथ द्वारा निम्नलिखित गुण इनके काव्य में बताए गए हैं—

१—इनके काव्य को समझनेवाला व्यक्ति वही हो सकता है जिसने उच्च प्रेम का अनुभव किया हो। उसका हृदय चाह के रंग में भींगा हो। उसने हृदय की आँखों से नेह की पीर तकी हो।

२—सुंदरताओं के भेद जानता हो।

३—संयोगवियोग की रीति का कोविद हो।

४—भावनाभेदों के स्वरूप को पहचानता हो।

५—भाव की अनुभूति न कर अपने को विचक्षण कहनेवाले इनका काव्य समझ नहीं सकते।

६—बातों के गूढ़ भेद को जानना काव्य ज्ञान के लिए आवश्यक है।

७—कवि स्वच्छंद है।[1]

घनानंद जी द्वारा संकेत किए गये तथा ब्रजनाथ द्वारा बताए गए काव्यादर्श प्रायः मिलते जुलते हैं। इनकी तुलना यदि सेनापति के काव्यदर्शों से, जो रीतिपरंपरा का प्रतिनिधित्व करते हैं, की जाय तो यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि रीतिकाल में काव्यकला का जो भावपक्ष दुर्बल हो गया था घनानंद ने उसी को काव्य का सर्वस्व मानकर कविता का रूप दिया। रीतिकाल में कवियों की व्यक्तिगत अनुभूति को वाणी प्रदान करने की परंपरा जो नहीं थी घनानंद ने उसी को सर्वश्रेष्ठ काव्य समझा और वैसा ही किया। भाषा की अनावश्यक साज सज्जा जो की जाती थी उसे 'सुरों का घघोइबो' तथा 'बातों का छीलना' मात्र समझा। यद्यपि भाषातत्व की उपेक्षा नहीं की। उसका संबंध हृदय के भावों से किया। रीतिकाल में जो काव्य का मार्ग अत्यंत स्थूल हो गया था। नायक नायिकाओं के शरीर सौंदर्य के बँधे बँधाए वर्णनों के अतिरिक्त उनके हृदयों की ओर देखा ही

१. 'भाषा प्रवीन सुछंद सदा रहै'—ब्रजनाथ।

नहीं जाता था, उसके विपरीत घनानंद ने काव्य में सूक्ष्मावगाहिनी प्रवृत्ति को अपनाया। रीतिकार शृंगार का वर्णन करते थे; अर्थात् प्रेम के भोग पक्ष को ही लेकर चले थे। नायक नायिकाओं के भेदविस्तार, उनके वर्णन तथा संयोगवियोग के अश्लील चित्र दिए जाते थे। घनानंद ने उसके स्थान पर उदात्त प्रेम को अपनाया। जो सरल हृदय की निश्छल तथा जन्मजन्मांतर तक जाने वाली प्यास है और जो 'आब्रह्मस्तंब पर्यंत' सभी में व्याप्त है। उन्होंने प्रेम का अर्थ 'व्यथा' ही समझा। उनके लिये प्रिय का मिलन या विरह एक सा ही हो गया। इस प्रकार रीतिकाल में जो काव्य का करुण पक्ष विस्मृत हो गया था उसे इन्होंने अपने हृदयरक्त से सींचकर हिंदी संसार को समर्पित किया। काव्य इनके पसीने का फल नहीं था हृदयरक्त से सींचा पौधा था। यही स्वच्छंद धारा का प्रमुख गुण होता है। रीतिकाल में प्रत्येक व्यक्ति कवि बन सकता था। ठाकुर ने इसका बड़े मार्मिक ढंग से खाका खींचा है।

सीखि लीनो मीन मृग खंजन कमल नैन,
सीख लीनों जस औ प्रताप को कहानो है।
सीखि लीनों कल्पवृक्ष, कामधेनु, चिंतामनि,
सीखि लीनों मेरु औ कुबेर गिरि आनो है।
ठाकुर कहत या की बड़ी है कठिन बात
या को नहिं भूलि कहूँ बाँधियत बानो है।
डेल सो बनाय आय मेलत 'सभा के बीच'
लोगन कवित्त कीबो खेल करि जानो है।

कविकर्म के लिये किसी जीवनगत या जन्मजात विशेषता का होना आवश्यक नहीं माना जाता था। कविशिक्षा ही इसका पर्याप्त साधन था। घनानंद ने इसको भी कला का दोष प्रमाणित किया है। उन्हीं के शब्दों में बुद्धि की आँखों से सत्य ओझल हो जाता है। रूप सदा रिझवार को ही अपना रहस्य खोलता है।[1] जब तक कवि का मर्म स्वयं न भिदा हो तब तक वह दूसरे के मर्म को नहीं जान सकता'। कवि ने उसी कविता को उत्तम समझा और

---

१—अंग्रेजी साहित्य के रोमांटिक काव्यधाराओं के आचार्यों का यह कथन कि 'इंद्रियां तथा बुद्धि वस्तु के सूक्ष्म तथा अन्तर्हित सत्य का पता नहीं कर सकतीं हृदय ही उसके लिये समर्थ साधन है, आनंदघन के विचारों से मिल जाता है। देखिए इसी अध्याय का 'रोमांटिक मार्ग' प्रकरण।

उसी का सृजन किया जो भावविभोर आत्मविस्मृत हृदय से अपने आप निकलती थी। यानी काव्यनिर्माण में बुद्धि की चेतनावस्था के स्थान पर उपचेतन या अवचेतन दशा का उपयोग किया। कवि अपनी इन विशेषताओं का महत्व जानते भी थे। इसलिए रीतिमार्गी कवियों को अपने से 'अमिले' उन्होंने कहा है।

'क्यों घनआनंद भीजै सुजाननि यों अमिले मिलिबो फिर चाहै' अर्थात् उस समय कवियों के दो वर्ग थे। 'घनआनंद भीजै सुजान' तथा 'कठ प्रेम को नेम निबाहने वाले सठ मूढ़ कवि'। पहले स्वच्छंद मार्गी थे दूसरे रीति परंपरा की शृंखलाओं से जकड़ी प्रतिभावाले। ब्रजनाथ ने तो घनआनंद को स्पष्टतया स्वच्छंद कहा है। 'भाषा प्रवीन सुछंद सदा रहै'। इनके समय की दूसरे प्रकार की कविता को 'जग की कविता' बताया है। उसमें सर्वसाधारण प्रवृत्ति का ही आश्रयण था। पर इन्होंने अपनी कला में उस वस्तु का उपयोग किया था जो उस समय हिंदी जग की कविताई में नहीं था। इसलिये ब्रजनाथ ने जग की कविता के रचयिताओं तथा श्रोताओं को स्पष्ट बताया है कि वे 'घनआनंद की कविता न सुनै' उन्हें इस काव्य के नवीन क्षेत्र से परिचय नहीं है।

'कविता घन आनंद की न सुनौ पहचान नहीं उहि खेत सों जू' इससे यह स्पष्ट है कि इनकी काव्यप्रवृत्ति रीति धारा से पृथक स्वच्छंद प्रवृत्ति की थी।

भावों का विचार करते समय यह बताया गया है कि इनका चिंतन गम्भीर है। इसलिये प्रेम भावना का स्वरूप आंतरिक हो गया है। आंतरिकता के कारण ही रहस्यवाद की छाया भी शैली में आ गई है। जब कवि कहता है कि 'सारा संसार आँखो से दूर हो गया केवल तुम्हीं सर्वत्र छाए हुए हो' तथा 'हे पिय, हम और तुम साथ साथ ही बहुत दिनों से रहते आए हैं पर आपस में पहचान नहीं हो पाई' तो इससे कोरा भौतिक प्रेम का वर्णन ही अभिप्रेत नहीं प्रतीत होता। इन उक्तियों में परमेश्वर की सर्वव्यापकता तथा अंतर्यामिता आदि की ओर संकेत किया गया जान पड़ता है। रीतिकाल की काव्यजगती में प्रेमभावना की यह व्यापकता भी सर्वथा अपरिचित थी।

### घ—विदेशी स्वच्छंद धारा तथा आनंदघन

उपर्युक्त काव्य विशेषताओं को ध्यान में रखकर अंग्रेजी की स्वच्छंद काव्य-धारा को देखें तो उस धारा के बताए गए बहुत से गुण घनानंद के काव्य में

मिलते हैं। जैसे वैयक्तिकता, काव्य के रूपतत्त्व को प्रमुखता न देकर भावपक्ष को महत्व देना, रहस्यवाद का पुट, अपने समय की काव्यपरंपराओं को अस्वीकार कर व्यक्तिगत अनुभूतियों को काव्य में स्थान देना, सामाजिक बंधनों की उपेक्षा कर वेश्या तक के प्रेम को अपनाना तथा उसका ईश्वर प्रेम में पर्यवसान करना, अनुभव के क्षेत्र में इंद्रिय तथा बुद्धि की अपेक्षा हृदय को श्रेष्ठ साधन समझना आदि। पर इस समता का कारण घनानंद पर विदेशी साहित्य की परंपराओं का परिचय या प्रभाव नहीं है। वहाँ की परिस्थितियाँ परंपराएँ तथा भौगोलिक स्थितियाँ भी घनानंद के समय की परिस्थितियों आदि से सर्वथा भिन्न थीं। पर विशेष प्रतिभाओं के चिंतन की उच्चतम भूमि सर्वत्र सर्वदा प्राय: एक सी होती है। उसपर देशकाल का कोई प्रभाव नहीं होता रीतिकाल तथा अँग्रेजी साहित्य के क्लासिकल युग की परिस्थितियों में थोड़ा साम्य भी था। वहाँ लैटिन और ग्रीक साहित्य के आदर्शों के बंधन अरस्तू द्वारा स्थापित किए गए थे। वे कविप्रतिभाओं के द्वार के ताले बन गए थे। कविता में व्यक्तिगत अनुभूति नहीं रही थी। काव्य का मार्ग भी स्थूल था। लगभग ऐसी ही स्थिति यहाँ भी थी। संस्कृत साहित्य के आदर्शों के बंधन केशव आदि प्राचीन रीतिकारों द्वारा हिंदी काव्यक्षेत्र में अवतरित किए गए थे। यहाँ की काव्यप्रवृत्ति स्थूल तथा व्यक्तित्वहीन हो गई थी। बुद्धि के बल से काव्य का कलापक्ष जैसे अंग्रेजी साहित्य में बढ़ गया था वैसे ही हिंदी में भी। वहाँ का बंधन विदेशीय था। यहाँ का स्वदेशीय। बंधन उभयत्र समान था।

वैसे स्वच्छंद काव्यधारा किसी देशविशेष या कालविशेष की ही उपज नहीं मानी जानी चाहिए। इसका मूल परंपराओं का अनुसरण करनेवाली तथा उनका भंग करनेवाली दो मनोवृत्तियाँ होती हैं जो हर समय हर देश में हो सकती हैं। इसलिये एक आलोचक ने तो यह कहा है कि प्रत्येक समय की श्रेष्ठ रचना स्वच्छंद धारा की होती है। कल्पना की बहुलता और आवेगों की निबिड़ता उसमें विद्यमान रहती है।

अंग्रेजी साहित्य में 'रोमांटिक' प्रवृत्ति जो वहाँ की औद्योगिक स्वतंत्रता के फलस्वरूप अवतरित हुई थी वह घनानंद में नहीं है। पर रीति मुक्तता वैसी ही है। इसी अर्थ में इन्हें 'स्वच्छंद कवि' कहा गया है। 'रोमांटिसिज्म' के शास्त्रीय स्वरूप के अभिप्राय से नहीं। हिंदी साहित्य में यह नया योग फ़ारसी उर्दू के संयोग से उपस्थित हो गया था। अतः कहना चाहिए कि

इस रीतिकालीन स्वच्छंदधारा का स्रोत यहीं की भूमि में था। और उसके कारण यहीं की परिस्थितियां थीं। लेखक का तात्पर्य यह है कि घनानंद आदि ने जो हिंदी साहित्य के संसार में एक विशेष प्रकार की सृष्टि की है वह उर्दू फारसी की कोरी नकल नहीं, उस प्रभाव के साथ भारतीय साहित्य की पद्धतियों तथा मान्यताओं का योग हुआ है और उसके फलस्वरूप एक मार्ग की स्थापना हुई है। वह मार्ग विदेशी स्वच्छंद धारा से कुछ अंश में मिलता है कुछ अंश में भिन्न है।

## छ—आनंदघन की स्वच्छंद प्रवृत्ति के अन्य गुण

अब हम इनकी ऐसी विशेषताओं का उल्लेख करने का प्रयत्न करेंगे जिनका परिचय काव्यादर्शों के प्रसंग में नहीं हो सका और जो रीतिपरंपरा से इन्हें पृथक करती हैं और इनकी रीतिमुक्तता स्थापित करती हैं।

१—रीतिकाल का प्रेम श्रृंगार साहित्यिक परंपराओं से तो मुक्त था ही नहीं, सामाजिक परंपराओं से भी मुक्त नहीं था। इससे एक ओर तो नायिका भेदों तथा रीति की विविध विधाओं के वर्णन होते थे और दूसरी ओर प्रेम का स्वरूप गार्हस्थिक रक्खा जाता था। वास्तव में इसका कारण संस्कृत साहित्य की प्राचीन परंपरा थी जिसमें श्रृंगार रस की वृद्धि वर्णाश्रम मर्यादाओं में हुई थी। उन्मुक्त प्रेम के लिये जिस मुक्त वातावरण की आवश्यकता होती है वह इसमें सम्भव नहीं था। सखी, दूती, वचनवैदग्ध्य आदि वाह्य कृत्रिमताएँ इसी के कारण बढ़ी थीं। इस तरह रीतिकालीन प्रेम में साहित्यिक बंधनों के साथ साथ जीवनगत बंधन भी था।

घनानंद ने सामाजिक बंधनों की लेशमात्र भी अपेक्षा नहीं की। उन्होंने वेश्या से प्रेम किया। उसके उच्छल यौवन, आसवपान, नृत्य, शयन, सुप्तोत्थ सौंदर्य आदि निःसंकोचभाव से वर्णित किए है। प्रेमप्रसार के बाधक तत्वों को प्रेमहीन जड़ कहकर उपेक्षित कर दिया है। यद्यपि उनका प्रेम मानसिक है और बाधक तत्व शारीरिक व्यापारों में ही उपस्थित होते हैं इसलिए उनका अधिक वर्णन नहीं हुआ पर जितना हुआ है वह प्रेम की उत्सुकता के लिये ही है। घनानंद का प्रेम गार्हस्थिक नही है। उसमें समाज की मर्यादा नहीं है, जीवन की स्वच्छंदता है।

२—नायिकाभेद की प्रवृत्ति रीतिकाल की सर्वोपरि विशेषता थी। नायिकाभेदों की संख्या बढाने में ही कवि अपना कृतित्व समझते थे। ये भेद केवल संख्या तक ही सीमित थे। नायिकाओं के अंतःकरण के भावों की ओर कवियों का ध्यान नहीं था। घनानंद ने नायिकाभेदों में अपनी काव्य-सरस्वती को नहीं फँसाया। कहीं कहीं खंडिताओं के वचन आ गए हैं, ये केवल प्रिय को कठोर तथा प्रेमी को अनन्य अनुरागी सिद्ध करने के लिये हैं। अन्यथा नायिकाभेदो में कवि की प्रवृत्ति नहीं है। प्रेमी प्रेमिकाओं के भावों का विश्लेषण ही इनका विषय है। रूपसौंदर्य का वर्णन भी जहाँ हुआ है वहाँ उसके प्रभाव तथा भाव सयोग का अवश्य वर्णन है। वास्तव में इनका रूपसौंदर्य प्रेमाप्लुत हृदय से देखा गया है। जैसे—

'रूप की उझिन आछे आनन पै नई नई,
तैसी तरुनई तेह ओपी अरु नई है।
उपटि अनंग रंग को तरंग अंग अंग,
भूषन बसन भरि आभा फैलि गई है।
महारस भीर परैं लोचन अधीर तरैं,
ओछी ओक धरैं प्यास पीर सरसई है।
कैसें घनआनंद सुजान प्यारी छबि कहौं,
दीठि तौ चकित औ थकित मति भई है।

सुहि० ९७,

३—रीति परंपरा में प्रेम के गार्हस्थिक होने से प्रेमी या प्रिय अपने हर्ष विषाद का आत्मनिवेदन नहीं करते। कुलीनता और शालीनता की रक्षा के लिये सखा या सखियों का इस कार्य के लिये विनियोग होता है। मिलन, अभिसार, विरहनिवेदन आदि सब उन्हीं के द्वारा होते हैं। पर घनानंद तथा अन्य स्वच्छद प्रेम के कवियों ने प्रेमानुभूति का आत्मनिवेदन ही किया है। मध्यस्थ को इसलिये नही आवश्यक समझा कि वे प्रेम की गंभीर अनुभूति को समझ नहीं सकते। घनानंद इसलिये मौन होकर विरह व्यथा सहते हैं। ठाकुर ने भी प्रेमानुभूति के हृदय में ही गुप्त रहने की बात बार बार कही है। सबका सारांश यही है कि ये लोग प्रेमव्यापार में अंतर्मुख थे, रीतिमार्गी कवि बहिर्मुख।

४—रीतिकालीन बहिर्मुखता के कारण ही काव्य के अभिव्यक्तिपक्ष में विशेष परिष्कार या परिवर्तन नहीं हुआ था। वही प्राचीन औपमानिक पद्धति थी। भावों को विशेष बल के साथ कहना होता था तो अतिशयोक्ति आदि का समाश्रय किया जाता था। प्राधान्य अभिधावृत्ति का ही था। पर घनानंद की भाषा उनके हृदय में मौन का घूँघट डालकर बैठी हुई दुलहिन थी। वह उनके श्वास-प्रश्वासों से बना हुआ पट था जो प्रेम के रंग में रंगा हुआ था। इसलिये जितनी गंभीर अनुभूति थी उसकी अभिव्यक्ति के लिये उतनी ही सूक्ष्म भाषा की योग्यता इन्होंने कर ली थी। ये भाषाप्रवीन थे 'भावना भेद सरूप' को जानते थे। घनानंद की गंभीर अनुभूति स्थूल अभिधाप्रधान भाषा में व्यक्त नहीं हो सकती थी। इनके भावों की सूक्ष्मता और गंभीरता ने लाक्षणिक भाषा का नवीन मार्ग बना लिया। पहले सब आचार्य लक्षणा आदि का विवेचन थोड़ा बहुत करते थे पर उसका प्रयोग न संस्कृत साहित्य में हुआ था न हिंदी में। यही कारण है कि रीतिविवेचन में लक्षणा, व्यंजना आदि के भेदों के जो उदाहरण प्राप्त होते हैं वे न जाने कब से एक ही चले आ रहे हैं। इस क्षेत्र में घनानंदजी ने सर्वप्रथम प्रवेश किया और बड़ी प्रौढ़ता के साथ किया। इसका हेतु उनकी गंभीर सूक्ष्म चिंतना थी। भाव भाषा अपने साथ लाते हैं। वियोगिनी का संताप वर्णन करते हुए रीतिमार्गी कवि शंकर कहते हैं—

"शंकर नदी नद नदीसन के नीरन की
भाप बन अंबरतें ऊँची चढ़ जायगी।
झरिगे अंगारे वै तरनि तारे तारापति
या विधि खमंडल में आग बढ़ जायगी॥
× × ×
काहू विधि विधि की बनावट बचैगी नाहि
जो पै या वियोगिनी की आह कढ़ जायगी"
× × ×

इधर घनानंद की विरहिणी की अभिलाषा को लाक्षणिक भाषा में व्यक्त किया जाता है तो उसकी प्रेरणा और प्रभाव कितना बढ़ता है, यह देखिए—

× × ×
लाखनि भाँति भरे अभिलाषनि कैं पल पाँवड़े पंथ निहारैं।
लाड़िली आवनि लालसा लागि न लागत हैं मनमें पन धारैं।

यों रस भीजे रहैं घनआनँद रीझे सुजान सुरूप तिहारैं।
चायनि बावरे नैन कबै अँसुवान सों रावरे पाय पखारैं।

सु०हि० ५६

यहाँ व्यापारों का कर्त्ता प्रेमिका को न बना कर नेत्रों को बनाने से प्रिय की 'आवनि' को 'लाड़िली' कहने से, उन्हें रस भीजे तथा चाय बावरे बताने से काव्य की व्यंजना दूनी चौगुनी क्या असंख्य गुनी बढ़ गई है। भाषा ऐसी लगती है कि कवि ने भावों का अनुभव ही इस भाषा में किया था। जहाँ आंतरिक अनुभूति के कारण भाषा का निर्माण होता है वहाँ इसी प्रकार की मार्मिकता का अवतार होता है। हिंदी साहित्य में या तो कबीर आदि संतों के मुख से ऐसी हृदयोद्भूत वाणी निःसृत हुई है या घनआनंद के मुख से। रीतिमार्ग से इन्हें पृथक् करने में यह बड़ा प्रबल हेतु है।

५—रसपरंपरा पर सामाजिक मर्यादाओं का प्रभाव होने के कारण शृंगार रस में विषम रति का कोई स्थान नहीं रहा। यदि एकनिष्ठ रति हो अर्थात् नायक या नायिक में से कोई एक ही प्रेम करता हो तो वह रस नहीं रसाभास माना जाएगा। उसमें भी पहले स्त्री जाति के अनुराग को प्रकट करने की परंपरा है। यह सम प्रेम समस्त रीतिप्रधान काव्य में वर्णित हुआ है। घनआनंद ने प्रेम की उदात्तता तथा उच्चता व्यक्त करन के लिये विषम प्रेम को ही अपनाया है। प्रेम की अनन्यता, स्थिरता, सहिष्णुता आदि बिना वैषम्य के आ ही नहीं सकती। भोगपर्यवसायी प्रेम में समता अपेक्षित होती है। पर भावात्मक तथा साधनात्मक प्रेम का प्रसार वैषम्य के वातावरण में जितना अच्छा हो सकता है उतना अन्यत्र नहीं।

रीतिमार्गी कवियों में शृंगार रस के संयोग पक्ष ने अधिक विस्तार पाया है। इसके कारण चिंतन की आपेक्षिक स्थूलता तथा नायिकाभेदादि रीति की परंपरा हो सकते हैं। संयोग या कहना चाहिए संभोग भी चेष्टाप्रधान थो, भावप्रधान नहीं। संचारी भाव, अनुभाव आदि का प्रदर्शन इसी समय किया जाता था। इसका कारण रसमर्यादा थी जिसमें भाव की व्यंजना चेष्टा द्वारा की जाने का सिद्धांत हैं। संयोग की प्रधानता का भी कारण यही है कि वहाँ चेष्टाओं, हावभावों का वर्णन हो सकता है, वियोग में चेष्टाएँ विरत हो जाती

हैं। वियोग का इन्होंने थोड़ा बहुत वर्णन किया है तो वह भी मार्मिक नहा। कवियों ने अपनी ऊहा से व्यथा का अनुमान किया है। आलसी अफसर की तरह बिना घटनास्थल पर पहुँचे ही अनुमान से रिपोर्ट लिख दी है। पर आनंदघन वियोग के प्रधान कवि हैं। संयोग का भी वर्णन किया है तो उसमें वियोग विद्यमान रहता है। वहाँ प्रेमी की अनुभूति के स्रोत खुले ही रहते हैं। कभी वह हर्ष से बावला होता है कभी आगे के वियोग की चिंता से व्यथित। कभी चाह की अंतर्ज्वाला संयोग से और अधिक बढ़ती है। इस तरह संयोग में भी वियोग विद्यमान रहता है। जहाँ वियोग है वहाँ तो हृदयमर्म के पुट के पुट खुलते जाते हैं। वियोगव्यथा के वर्णन में घनआनंद की समता हिंदी के किसी कवि से नहीं की जा सकती। इनका यह गुण भी रीतिमार्ग से पृथक् है।

वियोग के प्राधान्य के कारणों की मीमांसा की जाए तो दो हेतु हिंदी साहित्य में संभव हो सकते हैं। एक तो सूफियों की प्रेम की पीर वर्णन करने की परंपरा जो भक्तिकाल के प्रारंभ से चलकर रीतिकाल तक किसी न किसी रूप में विद्यमान थी। दूसरी फारसी काव्य की वेदनाविवृति की शैली जो रीतिकाल की ही समकालीन थी। इन दोनों धाराओं से इन्होंने प्रभाव ग्रहण किया हो यह संभावना होती है। पर विशेष प्रभाव उर्दू फारसी का प्रतीत होता है। वियोग का प्राचुर्य घनानंद और आलम दो में विशेष है। आलम मुसलमान थे, घनानंद कायस्थ। घनानंद ने 'इश्कलता' के 'वियोग बेलि' आदि उर्दू फारसी की शैली से लिखी भी हैं। इसलिये इसका प्रभाव तो स्पष्ट है। सूफियों का प्रभाव भी संभव है। उनका विरह मानव मात्र के चित्त में ही सीमित न रह कर समस्त प्रकृति में व्याप्त हो जाता है। दूसरे उस विरह में रहस्य भावना का अंश भी रहता है। घनआनंद के विरह में वह व्याप्ति तो नहीं है पर रहस्य भावना की झलक कहीं-कहीं आ गई है जो सूफियों से मिलती है।

निष्कर्ष में कहा जा सकता है कि घनआनंद का काव्यमार्ग रीतिमार्ग से पृथक् था। कुछ रचनाएँ इनकी ऐसी मिलती हैं जिनमें आलंकारिक अभिव्यंजन शैली तथा रीतिमार्गी चिंतन स्पष्ट प्रतीत होता है, पर वे प्रारंभ काल की कृति समझनी चाहिएँ। अभिव्यक्ति के विकसित हो जाने

पर इन्होंने अपना मर्म ही उद्घाटित किया है। प्राचीन परंपरा का साहस पूर्वक त्याग कर दिया है।

साहित्य की यह धारा अकस्मात रीतिकाल में ही नहीं आ गई थी। पहले से ही इसका प्रवाह चला आ रहा था, यह प्रतिपादित किया जा चुका है। हिंदी साहित्य के मध्यकाल में ही पाँच उत्तम कवि इस धारा के अंतर्गत आते है। रसखान, आलम, घनआनंद, बोधा और ठाकुर। इस प्रकार मध्यकाल में स्वच्छंद धारा का एक व्यवस्थित अनुक्रम इन प्रेमी कवियों द्वारा स्थापित किया गया है। रसखान ने भक्ति के बाह्यावरण में व्यक्तिगत प्रेमानुभूति की अकृत्रिम भाषा में अभिव्यक्ति की है। राधा और कृष्ण के हृदयों में तथा भक्त के हृदय में मानवीय भावों का स्पंदन दिखाया है। आलम ने लौकिक प्रेम का स्वतंत्र रूप मे व्यक्तिगत अनुभूति के आधार पर वर्णन किया है। उसका अवसादपूर्ण प्रेम दूसरों से भिन्न है। बोधा प्रेम के मांसल तथा साहसिकतापूर्ण रूप के उपस्थापक है। उन्होंने स्पष्ट रूप से लौकिक प्रेम को श्रेष्ठ माना हैं। महबूब मे ब्रजराज के दर्शन उन्होंने किये हैं। ब्रजराज में महबूब के नहीं! ठाकुर प्रेम के लोक व्यवहार-पक्ष के पारखी हैं। प्रेम के निर्वाह की कठिनता बोधा और ठाकुर की समान है। इस तरह स्वच्छंदधारा के समस्त कवियों का व्यक्तित्व उनकी प्रेमानुभूति में स्पष्ट आभासित है। साथ ही ये लोग न तो भक्तिपरंपरा से और न रीति की ही परंपरा से प्रभावित हुए इसलिये स्वच्छंद है।

## स्वच्छंद मार्ग का प्रेरक हेतु

यद्यपि स्वच्छंद मार्ग का अविकसित रूप सभी कालो में दिखाई देता है पर रीतिकाल में अपेक्षाकृत अधिक विकास हुआ। इसका कारण उर्दू फारसी के साहित्य का हिंदी के साथ संगमन है। अकबर के समय से ही हिंदी संस्कृत तथा फारसी के और बाद में उर्दू के कवि दरबार में साथ-साथ रहते-सहते और काव्य बनाते-सुनाते आए हैं। भक्तिकाल में ही निर्गुण संतो तथा कृष्ण शाखा के भक्तों पर यह स्पष्ट हो गया था। कृष्णभक्ति में प्रेम की लौकिकता के समावेश का कारण फारसी का प्रभाव भी था। रीतिकाल में प्रेमभावना

की यही लौकिकता बढ़ती गई पर कवियों में अपनी काव्यमर्यादा को अक्षुण्ण बनाए रखने का मोह बढ़ता गया। रीति काल के कवि के व्यक्तित्व में यही मनोग्रंथि मूलनिहित प्रतीत होती है। ऊपर से वह भारतीय साहित्य की परंपरा का अनुयायी है पर अन्दर से उसमें फारसी काव्य धारा की लौकिक प्रेम की विकृति प्रकट होती है। फलस्वरूप कृष्णभक्ति का आवरण अभिव्यंजन शैली में स्वीकार कर वह मनोग्रंथिग्रसित अतएव अविकसित प्रेम की अर्धस्फुटित अभिव्यक्ति करता है। स्वच्छंद धारा के कवियों के मानस में कामग्रंथि नहीं थी। ये स्पष्टता से प्रेम की व्यक्तिगत अनुभूति को प्रकट करते थे। उनका साहित्य दम्भग्रथित नहीं है। बोधा ने 'विरह वारीश' में माधवानल तथा कामकन्दला के संयोग का जो खुला वर्णन किया है उसका कारण इनके मानस की स्वच्छंदता और निर्मुक्तता ही है। घनआनंद ने भी सुजान के मादक सौन्दर्य का इसी भाव से वर्णन किया है। उन्होंने सामाजिक तथा साहित्यिक मर्यादाओं को अपने जीवन में मिलता न देख कर उन्हें साहसपूर्वक त्याग दिया था। फारसी साहित्य का जो नवीन पादप इस देश की मनोभूमि पर आरोपित हुआ था उसके मीठे फलों का उन्होंने निःसंकोच आस्वादन किया। उर्दू फारसी का प्रभाव तो रीतिकाल के समस्त कवियों पर था। पर स्वच्छंद धारा के कवियों ने उसका कुछ अधिक उपयोग किया और रीति मार्ग के वाह्यावरण को उतार फेंका। इनकी जीवनगत परिस्थिति ने इसमें सहायता दी।

स्वच्छंद धारा का मध्यकाल में प्रारंभ ही फारसी के योग से हुआ है। रसखान पठान होने के नाते फारसी के जानकार अवश्य रहे होंगे। उनके चिंतन में जो प्रेम का लौकिक रूप आया है उसका यही कारण था। ठाकुर, बोधा, घनआनंद तीनों कायस्थ थे। कायस्थ लोगों में फारसी के पठन पाठन की परंपरा पहले से ही विद्यमान थी। बोधा ने फारसी की शब्दावली का प्रचुर मात्रा में प्रयोग किया है। घनआनंद का फारसी-परिचय उनकी वियोग वेलि, इश्कलता आदि रचनाओं से और प्रेम के व्यथाप्रधान तथा विषमरूप का वर्णन करने आदि से अनुमानित होता है। इनके मित्र नागरीदास जी का 'इश्क चमन' फारसी की लटक में ही लिखा जान पड़ता है। उन्हीं के अनुकरण पर घनआनंद ने भी अपनी 'इश्कलता' लिखी हो तो क्या आश्चर्य। 'मनोरथ-मंजरी' तो नागरीदास जी ने आनंदघन की प्रेरणा से ही लिखी थी। इन्होंने

